पाएंगे। इससे प्रगट होता है कि नमक का व्यवहार भायिक है।

नमक के पक्ष में कही जाने वाली पहली और घात के सम्बन्ध में इतना कथन पर्य्याप्त समझा चाहिए। तीसरी बात के महत्त्व पर विचार हमें यह भी स्मरण रखना चाहिए कि पालतू पशु की इच्छा से अधिकांश में प्रभावित होते हैं। रहे सो नमक के प्रति उनके अनुराग की प्रचलित की हुई में कल्पना अधिक और वास्तविक तथ्य कम ज्ञान पड़ता नमक के समर्थकों का कहना है कि शिकारी कर ऐसी जगहों पर अपनी घात लगाते हैं जहां खारे के सोते हैं, और वहाँ नमक ही से आकर्षित होकर और भैंसें पहुँचती हैं। यह अनुमान अत्युक्तिपूर्ण है। यह नहीं हो सकता कि हरिणी और भैंसों को जिस प्रकार की वनस्पतियों की आवश्यकता होती की खोज में वे वहाँ पहुँच जाती हैं?

जंगली और पालतू पशुओं से अलग होकर जब जीवधारियों को देखते हैं तो चिड़ियों को उसके पाते हैं; मुर्गियों और पालतू चिड़ियों के लिए घातक है। इसके अतिरिक्त शूकर, जो एक पुष्ट पशु है, के सेवन से रोगग्रस्त हो जाता है और ऐसा कि शायद उसका बचना कठिन ही हो। इस प्रकार यह पूर्णांश में मान्य नहीं हो सकता कि नमक समस्त जीवधारियों के लिए हितकर है। वास्तव में वह प्रकृत नहीं, एक आवश्यकता है।

मनुष्य मात्र द्वारा नमक के अनिवार्य्यतः आवश्यक योग के सिद्धान्त का समर्थन करने के लिए कुछ लोगों यह कहना है कि मृत शरीर की जाँच करने पर उसमें क का एक हिस्सा पाया जाता है, इसलिए यह स्पष्ट है नमक मनुष्य का एक आवश्यक आहार है। इस विचित्र कर्ष को तो ज़रा देखिए। शरीर में, जाँच करने पर अफ़ीम र विषैला द्रव्य भी मिलता है, किन्तु क्या इससे यह प्रमाणित या जा सकता है अफ़ीम और विषैला द्रव्य भी मनुष्य का वश्यक आहार है।

कहा जाता है कि नमक के सेवन से वज़न बढ़ जाता है। न्तु वज़न किस प्रकार बढ़ता है, यह भी जान लेना चाहिए। सी मृत शरीर अथवा मांस पर जब कभी नमक का प्रयोग या जाता है तब उसका प्रत्यक्ष प्रभाव यही होता है कि उस स के कणों में से नमी निकलती है; वे सूखे, कड़े, और र-युक्त हो जाते हैं। जो प्रभाव मृत शरीर पर होता है, क्या वित शरीर में उससे भिन्न अन्य कोई प्रभाव हो सकेगा? न होने का कोई कारण तो नहीं समझ में आता। इस ाव का एक परिणाम तत्काल यह होता है कि मांस के जो ग शरीर के बाहर अपना मार्ग चाहते हैं वे अपने आपको रुद्ध पाते हैं; सूक्ष्म नलियों के भीतर से वे निकल नहीं कते। ऐसी अवस्था में वे जहाँ के तहाँ ही जम जाते हैं, और प्रकार वज़न बढ़ाने में सहायक होते हैं जिस पदार्थ को हर निकल ही जाना चाहिए उसे शरीर के भीतर बने ने देकर यदि शरीर का वज़न बढ़ाया गया तो इससे लाभ क्या?

जो कुछ ऊपर निवेदन किया गया है उससे यह तो स्पष्ट

ही है कि नमक का व्यवहार हमारे लिए अनिवार्यतः ... श्यक नहीं है। फिर भी हमारा यह अभिप्राय नहीं है नमक की बिलकुल ही आवश्यकता नहीं है, अथवा हमारे किसी काम का नहीं है; वास्तव में हम ... प्रकार लोहा, पोटाश, गंधक, चूना तथा दूसरे ... का सेवन करते हैं वैसे ही हमें नमक का भी उपयोग ... चाहिए। हम नमक का स्वतंत्र उपयोग ... हैं, किन्तु जैसे अपने किसी आहार पर सोडियम ... पोटाश, या गंधक नहीं छिड़कते वैसे ही नमक को भी ... साथ मिलाकर खाने की आवश्यकता नहीं है।

हमारे दैनिक आहार में नमक के बाद दूसरा ... मसालों का है। भोजन में मिला कर हम उसे स्वादिष्ट ... हैं। मसालों के मिश्रण से, भोजन अधिक पौष्टिक हो ... ऐसी बात नहीं। किन्तु वह रसना को रुचिकर ... हो जाता है। आध्यात्मिक चिंतन में रत रहने वाले ... ने सरल जीवन व्यतीत करने वाले ज्ञान के प्यासे ... को जो मसालों से बचने की व्यवस्था आवश्यक ... की है, उसका प्रधान कारण यही है कि मसालों से ... उत्तेजक आहार को ग्रहण करने के बाद मनुष्य की ... अपनी सहज कार्य्य-शक्ति को खो देती है। भारतवर्ष के ... विशारदों ही ने मसालों का निषेध किया हो, यह ... पश्चिमी विचारकों ने भी इसके विरोध ही में ... उठाई है। विद्वान् सिलवेस्टर ग्रैहम का इस ... कहना है :—

"सच बात यह है कि यदि मनुष्य निरंतर उत्तेजक आ... ग्रहण करता जायगा तो उसके इस कार्य्य से उसकी ... को क्षति पहुँचे बिना नहीं रहेगी।"

ग्रैहम महोदय के उक्त मत का समर्थन पीरीरा महाशय ने भी किया है। उसका कथन है :—

"हर एक व्यक्ति में चटपटी ज़ायकेदार वस्तुओं के प्रति राग से यह भ्रम हो सकता है कि वे हमारी रसना को तृप्त करने के अतिरिक्त कोई उपयोगी सेवा भी कर सकती हैं। वर्तमान समय में तो हमारे सामने उनकी उपयोगिता का कोई प्रमाण नहीं है। वे हमारी इन्द्रियों को उत्तेजना भले ही पहुँचावें, किन्तु हमारा पोषण नहीं करतीं। उनमें कपूर की तरह शीघ्रता से उड़ने वाला जो तेल रहता है वह आत्मसात् कर लिये जाने के बाद कोष्ठ में से बहिष्कृत कर दिया जाता है और तब भी उसकी स्वाभाविक गंधि उसमें विद्यमान पायी जाती है।"

डाक्टर बोमेंट ने भी इस विषय में यही सम्मति दी है :—

"भोजन की अनेक सहायक सामग्रियाँ, विशेष कर मसाले, किसी शरीर की स्वस्थ अवस्था में उसके पाचन-कार्य्य में कोई सहयोग नहीं करते। उनसे किसी प्रकार का पोषण नहीं प्राप्त होता। वे अत्यन्त दुर्बल उदर की क्रिया में भले ही थोड़ी सहायता कर सकें, किन्तु उनका अनवरत प्रयोग उनकी अप्रत्यक्ष निष्क्रियता का एक सबल कारण हो जाता है। उनका प्रभाव प्रायः वैसा ही होता है जैसा मदिरा या अन्य उत्तेजक पदार्थों का होता है। उनसे जो कुछ आराम थोड़ी देर के लिए मिलता है उसके बदले में भविष्य में बहुत से कष्ट सहने पड़ते हैं।"

मसालों में मिर्च को बहुत महत्त्वपूर्ण स्थान प्राप्त है। लेकिन इसे विष से कम न समझना चाहिए। एक चम्मच भर पिसी मिर्च पीकर देख लीजिए, परिणाम यह होगा कि पेट और अंतड़ियों में उससे बहुत अधिक उत्तेजना बढ़ेगी और

जब रक्त-प्रवाह से उसका सम्बन्ध होगा तब हृदय की में भी व्याघात पड़ेगा। लाल और काली मिर्च के सेवन रक्त-कोष्ठक बड़े हो जाते हैं, जिससे आगे चलकर हृदय रोग हो जाता है।

आदी, जायफल, दालचीनी आदि मसालों में भेद भले ही हो, किन्तु इन सब का एक मात्र प्रभाव पहुँचाना ही है। अतएव किसी भी स्वास्थ्यकर पद्धति में इन्हें आदरपूर्ण स्थान नहीं मिल सकता।

नमक और मसालों का व्यवहार दिन प्रति ही जा रहा है। इससे यह भले ही कहा जा सके कि पाक-विज्ञान उन्नत हो रहा है, किन्तु यदि हमारी अस्वस्थता और उदर-विकारों के मूल कारणों का पता की कोशिश की जायगी तो अधिकांश में हमारा यह उत्तरदायी पाया जायगा। महात्मा गांधी के मत करते हुए हमें चाहिये कि हम अपनी रसना के स्वामी बनें कि गुलाम। चटपटी चीज़ों के प्रति आकर्षित होकर हम आवश्यक आहार का अंग समझना छोड़ दें, उन्हें मानने की ग़लती न करें। हमारे इस विचार में यदि गयी, यदि शारीरिक, मानसिक और आत्मिक अपना सर्व-प्रधान लक्ष्य बनाकर हमने अपने आप में उन को तोड़ने का साहस उत्पन्न किया—जिनके अस्तित्व इसके सिवा दूसरा कोई कारण नहीं रह गया है कि वे अधिक समय से चली आ रही हैं—तो निस्सन्देह फलों उपयोगिता और उत्तम आहार के क्षेत्र में फलों के उच्च को स्वीकार करने की ओर हम अवश्य ही प्रवृत्त होंगे।

# दूसरा अध्याय



## फल और भारतवर्ष

यह संसार बहुत बड़ा है, इतना बड़ा कि उसे अनन्त कहना । उचित होगा। वास्तव में उसका कहीं अन्त नहीं है— सका कहीं ओर-छोर नहीं है। इस अनन्त संसार का, भारत- र्ष एक खण्ड मात्र है। भारतवर्ष की भाँति अनेक देशों और देशों से मिलकर संसार बना है।

सम्राट्, एक विस्तृत साम्राज्य का स्वामी होता है, वह मस्त साम्राज्य तथा उसके अन्तर्गत समस्त भाग और उप- ाग, उस सम्राट के रहने के लिए होते हैं किन्तु वह भी स्थानों में रहते हुए भी अपने रहने का एक ही स्थान ता है। साम्राज्य में वह स्थान जिस नाम से प्रसिद्ध होता , उस नाम को स्कूल के विद्यार्थी और अध्यापक राजधानी नाम से पुकारते हैं। यह राजधानी, सम्राट के रहने के लिये, थायी रूप से स्थान होता है। साम्राज्य में जो स्थान अथवा गर, राजधानी होने का गौरव प्राप्त करता है, वह स्थान थवा नगर, समस्त साम्राज्य की अपेक्षा कुछ विशेषता रखता । समूचे साम्राज्य में, उसकी मान-मर्यादा, उसका गौरव- ड़प्पन कुछ और ही होता है। इस विस्तृत संसार में बहुत से साम्राज्य हैं और उनके भिन्न-भिन्न सम्राट हैं। सभी सम्राटों : रहने के लिए, उनके साम्राज्य में राजधानी होती हैं।

इस पृथ्वी पर अनेक साम्राज्य और उनमें अनेक
किन्तु समस्त संसार स्वयं एक साम्राज्य है, इस
साम्राज्य की एक मात्र अधिकारिणी स्वामिनी प्रकृति है
अनन्त विस्तृत साम्राज्य में सर्वत्र उसका अस्तित्व है।
साम्राज्य में कोई एक नगर राजधानी होता है।
उसकी राजधानी है! आदि काल से लेकर, इस
हां प्रकृति का निवास-स्थान रहा है। संसार का जो स्थान
से प्रकृति का निवास स्थान रहा हो उस स्थानके प्रकृति
और नैसर्गिक रहस्यों के लिए क्या कहा जा सकता
किस प्रकार उनकी प्रशंसा की जा सकती है?

फलों का विवरण लिखने के समय, भारतवर्ष के
जीवन का स्मरण होता है। जिस जीवन में भारतवर्ष
कोटि लोग आध्यात्मिक जीवन व्यतीत करते थे, जिस
में इस प्रदेश के प्रायः समस्त स्त्री-पुरुष सात्विक
सुखोपयोग करते थे और जिस जीवन में भारत के
मुनि रहकर अमर पद प्राप्त करते थे, वह जीवन, प्रकृति
था, वह जीवन सात्विक जीवन था। इस जीवन में
का आदर था, इस जीवन में फलों का ही महत्व था।
जीवन ही, उन सब के जीवन का एक आधार था।
भारतवर्ष में फलों का अधिकार था। यहाँ पर भांति-भां
फल और एक-एक फल की सैकड़ों क़िस्में होती थीं।
वर्ष के ये दिन, वे दिन नहीं हैं। अब तो समय ही
का युग ही और है। जिस देश का फल ही प्राण था,
उसी देश को फलों के गुण बताने की आवश्यकता है!

इस युग में भी फलों के लिए, भारतवर्ष संसार में प्र
है। यहाँ के-से फल और इतने अधिक फल, संसार के

न्य देश में न मिलेंगे। इसीलिए तो भारतवर्ष, प्रकृति के प के नाम से प्रसिद्ध है! हमारे देश में आज भी, इतने धिक फल होते हैं और वे इतने सुन्दर होते हैं जो मनुष्य वन के लिए सुधा के समान हैं! एक-एक फल का गुण था उसका रंग रूप, मोहित करने का गुण रखता है!

---

## आम

आम का फल बड़ा उपयोगी और सर्वप्रिय होता है। यह सार के गर्म देशों में अधिक पैदा होता है। भारतवर्ष तो आम की पैदावार के लिए प्रसिद्ध ही है। यहाँ पर, प्रायः सर्वत्र यह दा होता है। इस में सब से बड़ी विशेषता यह है कि वर्ष की प्रत्येक ऋतु में यह किसी न किसी रूप और परिमाण में प्राप्त हो सकता है।

छोटे से लेकर बड़ों तक, ग़रीब से लेकर अमीर तक, सभी का आम बहुत प्यारा है और सभी लोग, इसको बड़ी रुचि तथा स्वाद के साथ खाते हैं। यह वर्ष में एक बार फलता है और बसन्त ऋतु के पश्चात् इसका फलना आरम्भ हो जाता है। गर्मी के दिनों में यह बढ़ता है किन्तु उन दिनों में प्रायः कच्चा रहा करता है। वर्षा काल के आते-आते, आम पकने लगते हैं। बरसात के दिनों में आमों की बहार होती है। शहरों से लेकर देहातों तक आमों की फसल में, सब के दिन बड़े सुख से कटते हैं। देहातों में तो उन दिनों में सर्वसाधारण का, आम ही आहार होजाता है।

भारत में, प्रान्तों के अनुसार आमों के विभिन्न नाम हैं। हिन्दी-भाषा-भाषी, उसको आम कहते हैं, और भारत-भर में वह आम के ही नाम से अधिक प्रसिद्ध है। इसकी अनेक

जातियाँ होती हैं। उनमें दो प्रधान हैं, कलमी और
कलमी आम का पेड़ छोटा होता है लेकिन उसका आम बड़ा-बड़ा होता है। देशी आम का पेड़ बहुत बड़ा परन्तु उसके आम छोटे-छोटे होते हैं।

आम जब फलने लगता है और उसका कच्चा बहुत छोटा होता है, उस समय से लेकर, उसके पकने आख़िरी अवस्था तक आम के सैकड़ों प्रयोग होते हैं। कच्चे फल को लोग अमिया कहते हैं। जब अमिया छोटी होती है, उसी समय उसमें खटाई आ जाती है, इसलिए उसको दाल में डालते हैं और चटनी बनाते हैं। कच्चे को फाटकर लोग सुखा लेते हैं और उसका अमचूर बना यह अमचूर, साल-भर बराबर खटाई का काम देता है। सूखा अमचूर, जब तक नये वर्ष का, नया आम नहीं आ सभी लोग दाल और तरकारी में डालते हैं, और उसके तरह-तरह की खटाइयाँ बनाई जाती हैं। इसकी खटाई, खटाइयों से अच्छी और स्वादिष्ट होती है। नमक और मिलाकर कच्चे आमों का अमचूर बनाया जाता है। वह बड़ा अच्छा होता है। आम की गुठली सख़्त हो जाने पर उसको निकाल कर और सुखाकर रख छोड़ते हैं। पुरानी जाने पर उस गुठली को लोग फोड़कर, बड़े चाव से खाते सोंधेपन के कारण यह खाने में बड़ी अच्छी लगती है। कुछ लो इस गुठली को उबालकर खाते हैं। भारत के कुछ हिस्सों में यह गुठली इतनी अधिक खाई जाती है कि उसके द्वारा उन कुछ दिनों तक निर्वाह होता है। फ़सल में वे लोग ये गुठलि बहुत-सी इकट्ठा कर लेते हैं और फिर उनकी गुठलियाँ निक लकर तथा उसका आटा बनाकर उसकी मोटी-मोटी रो तैयार करते हैं और बड़ी ख़ुशी के साथ खाते हैं।

इसके द्वारा लोग भिन्न-भिन्न प्रकार के व्यापार भी करते हैं। ीब लोग, कच्चे आमों को काटकर बहुत-सा अमचूर बनाते और अपनी आवश्यकता के लिए निकालकर, बेच लेते हैं। म पक जाने पर इतना अधिक पेड़ों से गिरने लगता है कि ग उसको खा नहीं सकते। इसलिए बहुत-से लोग उसको ःकर और रस निकालकर पूड़ियों की तरह उसको सुखा लते हैं जो अमरस कहलाता है। ग़रीब तथा निर्धन व्यक्ति ना अधिक तैयार करते हैं जिसको वे अपने खाने के अति-क बेचने के काम में भी लाते हैं और कुछ रुपये प्राप्त कर ते हैं। इस अमरस को लोग अनेक प्रकार से खाते हैं, यह ने में बड़ा स्वादिष्ट और रुचिकर होता है। आम एक वर्ष न और एक वर्ष अधिक फलता है। जिस वर्ष इसके अधिक ल़ने की बारी होती है, उस वर्ष लोग उससे बहुत कुछ आशा ःते हैं और उसकी फ़सल के दिनों में तो लोग तरह-तरह के ञ-कष्ट की बात ही भूल जाते हैं। आमों के अनेक प्रकार से चार और मुरब्बे बनाये जाते हैं।

गुण—

कच्ची अमिया—कषैली और खट्टी होती है किन्तु खाने में चिकारक तथा वात और पित्त को बढ़ाने वाली होती है। छ और बढ़ जाने पर किन्तु कच्ची अवस्था में ही, उसकी टाई अधिक होजाती है, वह रूखी होजाती है और रुधिर के ाकारों को उत्पन्न करती है।

कच्ची अमिया—गर्म, खट्टी और कषैली होती है, किन्तु ःसी क्षार के साथ होने से रुचिकारक, मल को रोकनेवाली ःत, पित्त और कफ़ बढ़ाने वाली होती है किन्तु उससे

कण्ठ के रोग, फोड़े, फुन्सी, अतिसार और प्रमेह को होता है।

अमचूर—खाने में खट्टा और स्वादिष्ट होता है, कषैला होने के साथ-साथ कफ और वात को दूर करने बड़ा लाभकारी होता है।

पका हुआ आम—खाने में सुगन्धित और मधुर उसका रस स्निग्ध होता है, खाने में अत्यन्त रुचिकर होता है और शरीर को पुष्ट करता है। वात का नाश है और हृदय को बलवान करता है। यह भारी होता है मल को रोकता है। शीतल होने के साथ-साथ प्रमेह को विशेष कर लाभ पहुँचाता है। शरीर को कान्ति इससे व्रण, श्लेष्म तथा रुधिर के रोगों को लाभ होता।

पका हुआ आम—खाने में मीठा, वीर्य को बढ़ाने स्निग्ध तथा बलवर्द्धक होता है। इसके खाने से सुख है, वात का नाश होता है, हृदय को शक्ति मिलती है, शरीर रंग गोरा होता है, अग्नि और कफ बढ़ता है। इसके से शरीर में मांस और बल बढ़ता है और शरीर का दूर होता है।

जो आम वृक्ष पर पकता है, वह खाने में भारी होता वात का नाश करता है, किञ्चित खटाई के साथ-साथ होता है, इसके खाने से पित्त बढ़ता है।

पाल में पकाया हुआ आम—पित्त का नाश करता है, में खटाई का अंश नहीं रहता और खाने में अत्यन्त मालूम होता है। पका हुआ आम बासी हो जानेपर खाने में स्वादिष्ट और मीठा होता है, बल को बढ़ाता है, वीर्य को करता है, खाने में हलका तथा शीतल होता है, बहुत

...ता है, वात-पित्त का नाश करता है, किसी-किसी को दस्त ...ता है।

आम का निचोड़ा रस—बल बढ़ाता है, खाने में भारी ...ा है, वात का नाश करता है और कुछ दस्तावर होता है। ...य को हानिकारक होता है, खाने में तृप्ति करता है, किन्तु ...फ को बढ़ाता है।

आम का निचोड़ा हुआ रस—यदि दूध के साथ खाया ...ता है, तो वह अत्यन्त स्वादिष्ट हो जाता है, और अत्यधिक ...र्य पैदा करता है, एवम् शरीर को सौन्दर्य तथा कान्ति ...ान करता है।

चूसकर खाया हुआ आम—जो आम चूसकर खाया जाता ... उससे शरीर में बल और वीर्य बढ़ाता है और खाने में रुचि ...त्पन्न होती है। यह हलका और शीतल होता है और खाने में ...ीघ्र पचता है। यह वात-पित्त का नाश करता है और मल ...ा रोकता है।

काटकर खाया हुआ आम—जो आम काट कर खाये जाते ..., वे चूसकर खाये जाने वालों की अपेक्षा कुछ जड़ होते हैं, ...किन खाने में मीठे तथा शीतल होते हैं। वे रुचिकारक और ...ीघ्र पचने वाले होते हैं, ये धातु और बल को बढ़ाते और ...ात-पित्त का नाश करते हैं।

धूप में सुखाया हुआ आम का रस—आमों को निचोड़ ...कर अथवा कूट कर जो रस निकाल लिया जाता है और उस ...ो धूप में सुखा दिया जाता है, वह अमरस या आम्बट कह-...लाता है। इसके खाने से तृषा शान्त होती है, कै को लाभ ...होता है और वात-पित्त को फ़ायदा पहुँचाता है। यह खाने में ...बड़ा रुचिकर किन्तु कुछ दस्तावर होता है। सूर्य की धूप में ...सुखाये जाने के कारण वह हलका हो जाता है।

आम की गुठली—किञ्चित खट्टी कषैली और सौंधी है वमन, अतिसार और हृदय की दाह में फ़ायदा करता।

उपयोग—

आमों को अधिक खाने से मन्दाग्नि होती है, आने का डर रहता है, रुधिर के विकार उत्पन्न हो सकते और नेत्र-रोग उत्पन्न होता है। किन्तु आम के ये दोष, आम के खाने से ही होते हैं। मीठा आम कभी हानि करता। विशेषकर मीठा आम, नेत्रों को हितकारी और गुण देने वाला है। अधिक आम खाने के बाद सोंठ या का जल पी लेने से कोई हानि नहीं होती।

मधु के साथ आम—आम को मधु के साथ खाने से यक्ष्मा, प्लीहा, वात और श्लेष्मा का नाश होता है।

घृत के साथ आम—आम के साथ घृत खाने से का नाश होता है, अग्नि बढ़ती है, बल की अधिक वृद्धि है और शरीर की कान्ति तेज़ होती है।

दूध के साथ आम—दूध के साथ आम को खाने से, पित्त का नाश होता है, रुचि बढ़ती है और बल तथा बुद्धि होती है।

---

## बादाम

बादाम के पेड़, एशिया में, ईरान, मक्का, मदीना, शीराज आदि स्थानों में बहुत पाये जाते हैं। भारतवर्ष काश्मीर, अफ़ग़ानिस्तान और बिलोचिस्तान आदि प्रान्त नगरों में भी बादाम के वृक्ष होते हैं। इसके वृक्ष, नीम के की भाँति बड़े होते हैं। बादाम की दो जातियाँ होती है, और मीठी। कड़ुवा बादाम हानिकारक होता है, इसलिए

उपयोग नहीं किया जाता। मीठा बादाम, कई प्रकार से
ने के काम में आता है। वह गर्म और अत्यन्त पुष्टिकारक
ता है। जो लोग उसका सेवन करते हैं, वे उसकी बहुत
ड़ी संख्या से उसका खाना प्रारम्भ करते हैं। और उत्तरोत्तर
की संख्या बढ़ाते जाते हैं। ऐसा न करके यदि वह अधिक
लिया जाय तो उसका हज़म हो सकना कठिन हो जाय।

जो लोग भङ्ग अथवा ठण्डाई पीते हैं, वे उसमें बादाम
श्य डालते हैं। कुछ लोग बादाम को भिगोकर और फिर
डाई की भाँति पीस कर नित्य नियमानुसार, उसका सेवन
ते हैं। इस प्रकार का सेवन प्रायः व्यायामशील व्यक्ति या
पहलवानी करते हैं, वे अवश्य करते हैं। इसके सेवन से
ीर में रक्त बढ़ता है, बल की वृद्धि होती है और शरीर में
तन्य जागृत होता है। कुछ विद्वानों ने, बादाम को दूध के
ान पर सेवन करने की सम्मति दी है। इसी प्रकार की सम्मति
े हुए महात्मा गाँधी ने भी लिखा था कि आज कल शहरों
दूध अच्छा नहीं मिलता। एक तो मिलता नहीं और जो
लता भी है, वह ख़ालिस नहीं होता। बल्कि यह भी देखा
ाता है कि बाज़ारू दूध लाभ के स्थान पर हानिकारक होता
, ऐसी अवस्था में यदि दूध के बजाय, बादाम का प्रयोग
क्या जाय तो अधिक लाभ होगा।

### गुण—

बादाम—सारक और गर्म होता है। इसकी प्रकृति भारी
ौर अम्लप्रद होती है। खाने में स्वादिष्ट स्निग्ध और कफ़
ो बढ़ाने वाला होता है। कषैला होने के साथ-साथ वात का
ाश करता है और वीर्य को पैदा करने वाला है। इसके खाने
े शरीर में बल और पुरुषार्थ उत्पन्न होता है।

कच्चा बादाम—सारक और भारी होता है। यह पित्त पैदा करता है, कफ़ तथा वात के विकारों का नाश करता

पक्का बादाम—खाने में मीठा और वृष्य होता है। अत्यन्त पुष्टिकारक और बल बढ़ाने वाला होता है। सेवन से वीर्य की वृद्धि होती है। कफ़ की उत्पत्ति होती रक्त-पित्त और वात-पित्त का नाश होता है।

सूखा बादाम—खाने में मीठा और धातु का बढ़ाने होता है। यह स्निग्ध और वृष्य होता है। इसके खाने शरीर में बल बढ़ता है, बदन पुष्ट होता है, यह कफ़ को करता है और वात-पित्त को दूर करता है। शक्ति और वीर्य बढ़ाने के लिए बड़ा उपयोगी है।

बादाम का तेल—मस्तक के रोगों को दूर करने के यह बड़ा उपयोगी तेल होता है। बदन में मालिश करने पित्त का नाश होता है वात को शान्त करता है। इसका के साथ-साथ जलन को भी शान्त करता है। इसकी शीतल होती है और शरीर में मलने से सौन्दर्य बढ़ता इसमें बाजीकरण का गुण भी होता है।

औषधि के रूप में भी बादाम बहुत काम आता आयुर्वेद शास्त्र में तो उसके अनेकानेक उपयोग हैं, तथा उसका निम्नलिखित उपयोग करते हैं—

मिलावें से पैदा हुए छालों पर—बादाम की मींगी घिस कर लगाने से तुरन्त आराम पहुँचता है। जलन को जल्दी शान्त कर देता है।

खनखजूरे के काँटे चुभ जाने पर—यह अवस्था बड़ी होती है, ऐसे समय पर बादाम का तेल लगाना च इससे लाभ होता है।

दांतों को पुष्ट करने के लिए—दांतों की शक्ति को उत्पन्न ने के लिए बादाम के छिलकों में बड़ी शक्ति होती है। इस-ए इसके मोटे और सख्त छिलके को जलाकर और उसकी व में नमक मिलाकर, खूब महीन-महीन पीसकर रख लेना हिए और नित्य उसी से दांतों को मलना चाहिए।

मस्तक के रोगों पर—सिर में किसी प्रकार पीड़ा हो अथवा तक का कोई भी रोग हो, बादाम और केसर को गाय के में मिलाकर नास लेने से तुरन्त लाभ होता है। यदि कोई प्रकार का रोग बहुत दिन से चल रहा हो तो कई दिनों क बादाम की खीर खाना चाहिए। मस्तक-पीड़ा में बादाम र कपूर को दूध में घिसकर लेप करने से भी तुरन्त लाभ ता है।

धातु की बीमारी में—डेढ़ तोला गाय का घी लेकर उसमें क तोला गाय का मक्खन या हाल का बनाया हुआ खोवा ला देना चाहिए और उसमें बादाम, शक्कर, शहद और इला-ची मिलाकर प्रति दिन सुबह-शाम बराबर सात दिन तक ना चाहिए। इससे बड़ा लाभ होता है, और उसके विकारों ा नाश होकर धातु की वृद्धि होता है।

उपयोग—

बादाम कई प्रकार से सेवन किया जाता है, किन्तु प्रायः ोग यह करते हैं कि पहले उसे पानी में भिगो देते हैं स पर लगी हुई लाल परत को निकाल कर बहुत बारीक स डालते हैं कि, छानने पर वह बिलकुल दूध के समान यार होता है, बस छान कर और उसमें थोड़ी-सी शक्कर और ाली मिर्च मिलाकर पी जाते हैं।

बादाम सूखा खाने के काम में भी आता है, और मींगी निकालकर उसका हलुवा बनाया जाता है। बनाने का नियम यह है कि पहले बादामों को पानी में कर और उनके भीग जाने पर, उनका छिलका निका पीस डाले जाते हैं और गाढ़ा-गाढ़ा पिसा हुआ लेकर साथ भूना जाता है, अन्त में कुछ शक्कर मिलाकर जाता है, बस हलुआ बन जाता है। यह बड़ा श पुष्टिकारक होता है।

चावलों की खीर में बादाम छोड़े जाते हैं। अर्थात् खीर बनाई जाती है तो बादाम कतरकर उस खीर में दिये जाते हैं, इससे खीर बड़ी स्वादिष्ट और जाती है।

√ बादाम की खीर भी बनाई जाती है, उसके बनाने की यह है कि बादाम को फोड़कर गर्म जल में भिगो देते हैं उसके ऊपर का लाल छिलका बड़ी जल्दी और आसानी निकल जाता है। इसके बाद बादामों को पीस तत्पश्चात् उसे दूध में पकाना पड़ता है। कुछ लगता है तो शक्कर और घी डाल कर उसे उतार लेते हैं। खीर खाने में स्वादिष्ट तो होती ही है, पुष्टिकारक और वर्द्धक भी होती है।

√ बादाम का तेल—इसका तेल निकालने के लिये को फोड़कर उनको पानी में भिगो देते हैं और उनके पतला-सा छिलका निकाल कर उन्हें पीस डालते हैं। समय उसमें थोड़ी-सी मिश्री भी मिला देते हैं। उसे मल-मलकर दबाने से तेल निकलता है। यह तेल को ठंढा रहता है, कानों की प्रत्येक बीमारी को पहुँचाता है।

# अमरूद

अमरूद का पेड़ प्रायः सभी देशों में पाया जाता है। परन्तु न्य देशों को देखते हुए भारतवर्ष में इसकी उत्पत्ति सब से धिक होती है। अपने देश में इसकी पैदावार लखनऊ और लाहाबाद में बहुत अधिक होती है। देश-भर में इलाहाबाद का मरूद मशहूर है और उसके बेचनेवाले इलाहाबादी अमरूद हकर बेचते हैं।

अमरूद की दो जातियाँ होती हैं। एक लाल और दूसरी फ़ेद। जो अमरूद बड़े होते हैं, उनका वज़न कभी-कभी आधा र से भी अधिक होजाता है। फसल के दिनों में यह बहुत स्ता बिकता है। इसको ग़रीब और अमीर सभी खाते हैं। ीब आदमी तो अमरूदों की फसल में पेट भर-भरकर को खाते हैं।

अमरूद कच्चा से लेकर पका तक—दोनों हालतों में खाया ता है। अमरूद जब से फलने लगता है और कुछ बड़ा हो ता है उसी समय से लोग उसका खाना आरम्भ कर देते हैं र अन्त तक उसको खाते हैं लेकिन अमरूद पकने के पहले ज़ारों में नहीं बिकता। इसको बेचने वाले उसी समय बेचने लिए निकलते हैं जब यह पक जाता है अथवा पकने के लग- र हो जाता है। कच्चा अमरूद, लोग उनके बगीचे में जाकर ड़-तोड़कर खा आते हैं।

पक्के अमरूद की अपेक्षा कच्चा अमरूद सख्त होता है। र पके हुए के बनिस्बत कच्चे अमरूद के खाने का स्वाद भी छ भिन्न होता है। लेकिन खाने में वह किसी प्रकार अप्रिय र अरुचिकारक नहीं होता। बच्चों से लेकर बूढ़ों तक, जिनके ाँत होते हैं बड़ी रुचि से खाते हैं। जितने भी फल खाने के

काम में आते हैं उनमें अमरूद ही एक ऐसा है कच्चा और पक्का समान रूप में उपयोग में लाया फल-वैज्ञानिकों का कहना है कि पके फल की अपेक्षा कच्चे में जीवन-शक्ति अधिक होती है परन्तु सभी फल अवस्था में अधिक नहीं खाए जा सकते। इसलिए कि प्रकृति भिन्न-भिन्न होती है और कुछ तो अधिक खाने कारक भी हो सकते हैं।

## गुण—

अमरुद—इसको कुछ लोग सफरी अथवा साफरी कहते हैं। अमरूद खाने में स्वादिष्ट और कषैला होता है। खाने से कफ की वृद्धि होती है, वात-पित्त का नाश और वीर्य की उत्पत्ति होती है। अमरूद शीतल होते हैं।

अमरूद—खाने में तेज़, भारी और कफ के हैं। इनके खाने से वात की वृद्धि होती है, उन्माद होता है। वीर्य बढ़ता है। यह खाने में स्वादिष्ट और होते हैं। यदि शरीर को इनके ठण्डे होने से उत्पन्न हो तो ये लाभकारी होते हैं।

कच्चे अमरूदों की तरकारी बनाई जाती है। स्वादिष्ट और सुरुचिपूर्ण होती है। उसके बनाने की वि है कि अमरूद को काटकर पहले सुखाया जाता है। तब तक बराबर सूखा करता है जब तक कि वह नहीं जाता। उसके बाद अन्य तरकारियों की भाँति तरकारी बनाई जाती है।

## उपयोग—

अमरूदों का रायता बहुत अच्छा बनाया हुए अमरूद पेट-भर खाए जा सकते हैं परन्तु उनकी

[श]ीतल होती है अतएव ठण्ढे होने के कारण अधिक खा लेने से [बु]खार आसकता है, पेट में दर्द पैदा हो सकता है और कभी-[क]भी खांसी आने लगती है। इसलिए जिनका शरीर स्वस्थ [न]हीं है और निर्बलता के कारण जो उसको पचा सकने में अस-[म]र्थ हैं उन्हें अधिक अमरूद न खाने चाहिए. जो स्वस्थ और [नि]रोग होते हैं उनको कुछ भी हानि नहीं होती। अमरूद को [का]टकर यदि उसमें कालीमिर्च, नमक और नीबू का रस मिला [लि]या जाय तो उसका विकार नष्ट हो जाता है और फिर वह [प्र]ायः हानि नहीं करता।

---

## नीबू

यह अत्यन्त लोकप्रिय और उपयोगी फल है। यह सर्वत्र [पा]या जाता है। नीबू दो प्रकार का होता है, खट्टा और [मी]ठा। मीठे की अपेक्षा, खट्टा नीबू ही अधिक मिलता है और [व]ही बाज़ार में अधिकतर बिका करता है।

डाक्टर हेग नाम के एक विद्वान् का कथन है कि गँठिया [में] नीबू के रस से बहुत अधिक लाभ पहुँचता है। मैलेरिया [रो]ग से छुटकारा दिलाने में भी यह दवा का सा काम करता [है]। गले की सूजन में आराम पहुँचाने के कारण यह प्रायः [ग]ले की बीमारियों में भी दिया जाता है। यद्यपि नीबू के [से]वन से तत्काल जो प्रभाव पड़ता है वह है रक्त में एसिड की [वृ]द्धि कर देना, किन्तु इसमें सन्देह नहीं कि यह बहुत अधिक [मा]त्रा में मल-निवारक और कृमि-नाशक है।

नीबू की खटाई बडी स्वादिष्ट और रुचिकारक होती है, [इस]में विशेषता यह है कि और जितनी खटाइयाँ हैं, कभी-कभी [हा]नि भी करती हैं, रोगी या बीमार आदमी दूसरी खटाइयाँ

कभी नहीं खा सकते, किन्तु नीबू की खटाई कभी किसी
नुक़सान नहीं पहुँचाती। बीमार आदमियों के लिए तो
बड़ी ही उपयोगी वस्तु है। नीबू कई प्रकार का होता
कागजी नीबू, जम्भीरी नीबू, बिहारी नीबू, कर्ना
आदि।

## गुण

साधारण नीबू—खाने में खट्टा होता है, बात का
करता है, अग्नि को उद्दीप्त करता है। खाने में पाचक
हलका होता है, क्रिमि-समूह का नाश करता है। पेट के
का शमन करता है। शरीर के परिश्रम को दूर करता है।
और पित्त में लाभकारी है, रुचि को बढ़ाता है। और प
में तीक्ष्ण होता है।

नीबू—रोचक तथा अग्नि उद्दीपक होता है। पित्त को
करता है। वात-रक्तकारक है। नेत्रों के लिए अहितकारी है,
को बढ़ानेवाला और खाये हुए भोजन को पचानेवाला है।

नीबू—त्रिदोष में लाभकारी है, क्षय तथा बात रो
पीड़ित मनुष्य के लिए अत्यन्त उपयोगी है। मंदाग्नि
कोष्ठबद्धता को दूर करने के लिए तो बड़ी अच्छी औषधि
विषूचिका के रोग में भी नीबू फ़ायदा करता है।

नीबू—गर्म, पाचक और खट्टा होता है, पाचन-शक्ति
बढ़ाता है। नेत्रों को लाभ पहुँचता है। अरुचि को दूर करता
प्रकृति में कटु, कपेला और हलका होता है। कफ, बात
वमन को मिटाता है। खांसी में फ़ायदा करता है। कण्ठरोग
लाभ पहुँचाता है। पित्त और शूल को दूर करता है। मल
खारिज करता है। विषूचिका आदि अनेक बीमारियों में

लाभ पहुँचता है। आमवात का नाश करता है। पक्का नीबू सर्वोत्तम होता है।

जम्भीरी नीबू—किञ्चित मीठा किन्तु खट्टा बहुत होता है। पित्त को बढ़ाता है। खाने में भारी और सुगन्धित होता है। अग्नि को तेज़ करता है। वायु को शुद्ध करता है।

जम्भीरी नीबू—खट्टा और मीठा होता है, वात का नाश करता है, पित्त को पैदा करता है। खाने में पथ्य होता है, प्रकृति में पाचक होता है। बल को बढ़ाता है और अग्नि को तेज़ करता है।

पका जम्भीरी नीबू—खाने में मीठा होता है, कफ़ का नाश करता है। रक्त-पित्त को निवारण करता है। खाने वालों के शरीर का सौन्दर्य बढ़ाता है। यह नीबू वीर्य की वृद्धि करता है और रुचि को सुन्दर करता है। इसके द्वारा शरीर की पुष्टि और इच्छा की तृप्ति होती है।

जम्भीरी नीबू—गर्म, भारी और अम्लकारक होता है। वात-कफ़ का नाश करता है। पीड़ा और खाँसी को दूर करता है। वमन और तृषा को शान्त करता है। मुख की अरुचि को मिटाता है, हृदय का पीड़ा को दूर करता है। मन्दाग्नि और कृमि का नाश करता है। छोटी और बड़ी जम्भीरी नीबू के गुण प्रायः समान होते हैं।

कन्ना नीबू—कफ़ और वात-रक्त को दूर करता है, मेद-रोगों का नाश करता है और पित्त को बढ़ाता है।

साधारण नीबू—स्वाद में खट्टा और पित्त को पैदा करने वाला होता है। अग्नि को तेज़ करता है। सब प्रकार की पीड़ाओं को शान्त करता है। अरुचि का नाश करके रुचि पैदा करता है। विषूचिका तथा कृमि-रोग को दूर करता है।

बड़ा जम्मीरी नीबू—खट्टा, कपेला और कड़ुवा होता है। प्रकृति इसकी सारक और गर्म होती है। यह पित्त और कफ को नाश करता है, खाने में पाचक होता है। छोटे जम्मीरी नीबू के गुण भी इसी प्रकार होते हैं।

मीठा जम्मीरी नीबू—प्रकृति में शीतल होता है, कफ बढ़ाता है। मुख को शुद्ध एवम् निर्मल करता है। रुचि बढ़ाता है। खाने में स्वादिष्ट होता है। इसके साथ भारी, स्निग्ध और वात-पित्त का नाश करने वाला होता है।

मीठा नीबू—खाने में स्वादिष्ट और भारी होता है। वात पित्त का नाश करता है। विष रोग को दूर करता है। विष शान्त करता है। कफ और रुधिर के विकारों में लाभ करता है। शोष, अरुचि और तृषा को मिटाता है। वमन बन्द करता है। शरीर का बल बढ़ाता है और पुष्ट करता है। मीठा नीबू बड़ा लाभकारक होता है।

चकोतरा नीबू—खाने में स्वादिष्ट और रोचक होता है। प्रकृति में शीतल और भारी होता है। रक्त-पित्त को दूर करता है। क्षय और श्वास तथा खांसी में फायदा करता है। हिचकी और भ्रम को दूर करता है।

## उपयोग—

नीबू अनेक प्रकार के रोगों में चिकित्सा का काम करता है और वैद्य लोग उसका अनेक प्रकार से उपयोग करते हैं। किन्तु उसकी छोटी छोटी बातें, साधारण लोगों के बड़े काम की होती हैं, जिनका दिग्दर्शन नीचे दिया जाता है—

वमन पर—सूखे हुए मीठे नीबू को भूनकर और उसमें शहद में मिलाकर देने से वमन बंद हो जाता है।

अरुचि पर—प्रायः बीमारी में अथवा साधारण अवस्था में मुख का स्वाद बिगड़ जाता है, उस दशा में नीबू का रस चूसने से सुरुचि की उत्पत्ति होती है।

भूख न लगने पर—अक्सर बीमारी के पश्चात् भूख रुक जाती है और खाना अच्छा नहीं लगता। ऐसी अवस्था में नीबू को काटकर और उसमें नमक-मिर्च लगाकर, आग में सेंक-भून लेना चाहिए और फिर धीरे-धीरे उसी का रस चूसना चाहिए। इससे स्वाद अच्छा होता है, भूख लगती है और भोजन पचता है। पेट की वायु शुद्ध होती है।

नीबू के द्वारा खाने-पीने की अनेक चीजें बनाई जाती हैं। उनमें से दो-चार का यहाँ पर वर्णन कर देना आवश्यक है। जो चीज़ें उससे बनाई जाती हैं, उनके नाम और तरीके नीचे लिखे जाते हैं—

नीबू का अचार—एक-एक नीबू के जुड़े हुए चार-चार फाँकें करने चाहिए, उसके पश्चात् उनमें गर्म मसाला पिसा हुआ भर देना चाहिए और फिर नीबू का रस ऊपर से डाल कर धूप में सुखाना चाहिए।

दूसरी विधि—एक सेर नीबू छीलकर पानी में धो डालना चाहिए और उनको पोछकर पीतल के अतिरिक्त बर्तन में रखने चाहिए। उनमें तीन छटाक नमक डालकर उसमें रस खूब भर देना चाहिए।

तीसरी विधि—किसी मिट्टी के बर्तन में एक सेर नीबू रखकर पाव-भर पिसा हुआ नमक छोड़ देना चाहिए और रोज़ उसको हिला देना चाहिए।

मीठे नीबू का अचार—नीबुओं के चार-चार फाँके करके,

एक सेर नीबू में पाव भर गुड़ और आधपाव नमक चाहिए और नित्य हिलाकर धूप में सुखाना चाहिए।

दूसरी विधि—पचास नीबुओं का रस निकाल कर लेना चाहिए। उसमें सवा सेर बूरा और पाव-भर नमक, आधा पाव काली मिर्च, एक छटाक इलायची पीस डाल देना चाहिए और अमृतवान में रख देना चाहिये। महीने के पश्चात् ये नीबू खाने के योग्य हो जाते हैं।

नीबू का मुरब्बा—एक सेर नीबुओं को भावे से रग चूने के पानी में डाल देना चाहिए और दो दिनों के निकाल कर धो डालना चाहिए। इसके बाद आग पर चढ़ा जोश देना चाहिए। नरम पड़ जाने पर उसको चार सेर की चाशनी में डाल देना चाहिए।

नीबू के सम्बन्ध में बहुत-सी बातें लिखी जा सकती किन्तु अधिक लिखना अनावश्यक जान पड़ता है। नीबुओं उपयोग चतुर गृहस्थों के घरों में तरह-तरह से होता है। पर उनके सम्बन्ध में जो थोड़ी-सी बातों का वर्णन कर गया है उतना ही पर्याप्त है।

---

## नारंगी

नारंगी के पेड़ अधिकतर सभी देशों में पाये जाते भारतवर्ष में, खान देश, धूंलिया और पूना में नारंगी के अधिक हैं। मोज़ाबीक द्वीप से जो नारंगी आती है, वह अच्छी और उपयोगी कही जाती है।

नारंगी का रस और छिलका—दोनों ही बड़े काम के हैं। उसका रस खाने के काम में आता है और उसका छिलका

के मुँहासों आदि को दूर करने के लिए, लगाया
ता है।

नारंगी का रस इनफ्लुएंज़ा के रोगियों को विशेष लाभ-
द होता है। रोगी चाहे तो अनेक सप्ताहों तक नारंगी ही
सेवन करके काम चला ले। नीबू के रस में तो एसिड
न करने की भी प्रवृत्ति होती है, किन्तु नारंगी में वह दोष
नहीं पाया जाता।

नारंगी दो प्रकार की होती है, मीठी और खट्टी, दोनों के
गों में अधिक अन्तर नहीं होता। हाँ कोई अधिक खट्टी होती
उसमें कुछ अन्तर पाया जाता है दोनों प्रकार की नारंगियों
गुण इस प्रकार है—

गुण—

मीठी नारंगी—इसकी गंध मनोहर होती है, भारी होने
कारण कुछ कठिनाई में पचती है। उसका स्वाद कुछ खट्टा-
लिए मीठा होता है। नारंगी का गुण वीर्य का बढ़ाना
र वात का नाश करना है।

खट्टी-मिट्ठी नारंगी—यह कफ को बढ़ाती है, पित्त को
उत्तेजना देती है। खाने पर कठिनाई से पचती है। कुछ दस्ता-
भी होती है। स्वाद इसका खट्टा-मिट्ठा मिला हुआ होता
यह वात को शान्त करती है, इसकी प्रकृति उष्ण और
र होती है।

खट्टी नारंगी—खट्टी नारंगी हृदय के लिए शक्ति वर्द्धक
शरीर को बल प्रदान करती है। प्रकृति में विशद, भारी
र रुचिपूर्ण होती है। यह सारक कुछ उष्ण और सुस्वादु
होती है। साधारणतया वात, श्रम और पीड़ा का नाश
ती है।

उपयोग—

जो नारंगी बहुत खट्टी होती है, वह खटाई का सी देती है। लोग नीबू के स्थान पर खट्टी नारंगी का रस डालते हैं। खट्टी होने के कारण ही कुछ लोग उसकी बनाते हैं। उसके द्वारा कढ़ी बनाने की रीति निम्न

नारंगी की कढ़ी—पहले कुछ खट्टी नारंगियों का निचोड़ लिया जाता है। उस रस में, आधा छटाक बुरा, तोला अदरख, दो आना-भर जीरा, चार बड़ी इलायची लेकर महीन पीसकर और छान कर डाल देना चाहिए पीछे से दालचीनी, हींग का बघार दे देना चाहिए। एक आ जाने पर उसे उतार लेना चाहिए।

---

## अखरोट

अखरोट के वृक्ष चीन ईरान और हिमालय के अधिक होते हैं। इनकी पैदावार उत्तरी भारतवर्ष में होती है। पैंतीस-चालीस वर्ष के उपरान्त अखरोट के फल लगने आरम्भ होते हैं। इसका फल कच्चा दोनों अवस्थाओं में खाया जाता है। कच्चे फल का नमक के संयोग से अचार बनाते हैं। यह अचार बड़ा और खाने में रुचिकर होता है।

पिछले पृष्ठों में हम अनेक बार बादाम और चर्चा कर चुके हैं और यह बता आये हैं कि इनमें प्रोटीन मात्रा विशेष होती है। खूब अच्छी तरह चबाकर ये बहुत पोषक और लाभकारी आहार प्रमाणित हो सकते यदि एक मात्र इन्हीं का आहार किया जाय तो इन्हें कठिन नहीं होता। इनकी यह विशेषता उस अवस्था में

रहती है जब इनका संयोग केवल फलों के साथ होता किन्तु यदि ये अन्य किसी आहार के सहायक अंग बना जाते हैं, तब इनसे पूरा पूरा लाभ नहीं मिलता। अखरोट और इनके साथ बादाम में—सर्वांश में उपयोगी आहार भी विशेषताएँ मौजूद हैं—प्रोटीन, चर्बी, कारबोहाइड्रेट नमक इन सब का जितना अंश आवश्यक है उतना इनमें रा है। यदि केवल इस बात का ध्यान रक्खा जाय कि साथ कुछ फलों का सेवन भी आवश्यक है, तो इसमें नहीं कि मनुष्य के लिए ये बहुत उत्तम आहार प्रमाणित ।

का हुआ अखरोट खाने के काम में आता है। यह एक है और सूखा खाया जाता है। इसकी प्रकृति गर्म होती है, लए लोग जाड़े के दिनों में, शुष्क मेवों के साथ अखरोट लाकर खाते हैं। इसके खाने से शरीर में शक्ति उत्पन्न है, कान्ति की वृद्धि होती है। पके हुए अखरोट का तेल ला जाता है, यह तेल खाया जाता है, जहाँ पर इसके क वृक्ष होते हैं, वहाँ लोग इसका तेल निकलवाकर जलाने सिर में डालने के काम में लाते हैं। इसका तेल गर्म शक्ति- क और उपयोगी होता है।

गुण—

अखरोट—खाने में मीठा और कोई-कोई किञ्चित खट्टा है। इसकी प्रकृति स्निग्ध और शीतल होती है। अखरोट और रुचिकारक होता है। यह कफ और पित्त को उत्पन्न ता है। खाने में भारी और प्रिय होता है। शरीर में बल न्न करता है। मल की वृद्धि करता है। वात को शान्त ता है। हृदय के रोगों को दूर करता है। रुधिर के दोषों

को मिटाता है और रक्त को शुद्ध करता है। बात को करता है।

उपयोग—

पेट को साफ़ करने के लिए—अखरोट की छाल का घनाकर पीने से पेट का मल साफ़ हो जाता है और हो जाता है।

दूसरी विधि—पेट को साफ़ करने के लिये तेल बड़ा लाभकारी होता है। आवश्यकता पड़ने पर का तेल दो-तीन तोला पीने से अत्यधिक लाभ होता है।

अर्श के रोग पर—अखरोट के तेल में कपड़ा रखने से अर्श बड़ा को फायदा होता है। लगातार प्रयोग करने से अर्श के रोग का अन्त हो जाता है।

व्याधि, कृमि और गुल्म पर—इन रोगों के लि अखरोट का रस बड़ा उपयोगी होता है। इस प्रकार की भी बीमारी में उसका रस पीने से रोग का नाश होता है।

स्त्रियों के स्तनों में दूध पैदा करने के लिए—अखरो पत्तों को कूट कर और महीन करके सूजी आटे में चाहिए और उस मिले हुए की पूड़ियाँ बना कर साथ कम से कम सात दिनों खिलाने से स्त्रियों में दूध होता है।

वायु से उठी हुई सूजन पर—सर्दी पाकर शरीर कहीं न कहीं सूजन पैदा हो आती है, उसके लिये उपयोगी है। जहाँ कहीं शरीर में इस प्रकार का कष्ट हो, पर अखरोट को पानी में घिस कर लगाने से सूजन जाती है।

# विपाविल

विपाविल के पेड़ कोंकण, कर्नाटक और गोवा की ओर
ाक होते हैं। इसके फल नारङ्गी के सामान होते हैं और
ने में बड़े सुन्दर मालूम पड़ते हैं।

विपाविल के बीजों का तेल निकाला जाता है। वह तेल
और औषधियों में डालने के काम में आता है। इसका
बड़ा उपयोगी और गुणदायक होता है। खाने में अत्यन्त
दिष्ट होता है। विपाविल में खटाई होती है, इसलिए भारत
क्षिण, गुजरात और कर्नाटक में, जहाँ इसकी उत्पत्ति होती
खटाई के लिये दाल और शाक में डाला जाता है। इससे
ई आ जाने के कारण ये चीज़ें बड़ी स्वादिष्ट बन जाती हैं।
की जो मोमबत्तियाँ बनाई जाती हैं, वे, मोम में इस तेल
मिलाने से ही बनाई जाती हैं।

गुण—

कच्चा विपाविल—यह खाने में खट्टा और गर्म होता है,
ा का नाश करता है। कफ़ को बढ़ाता है और पित्त को
ान करता है। खाने में फीका किन्तु रुचिकारक होता है।
ग्न को उद्दीप्त करता है। वातोदर, वात और अतिसार में
यदा करता है।

पक्का विपाविल—भारी और मलरोधक होता है। खाने
चरपरा, कपैला और हलका होता है। इसकी प्रकृति खट्टी
उष्ण और रोचक होती है। कफ़ को बढ़ाता है और वात
उत्पन्न करता है। प्यास और बवासीर को शान्त करता
संग्रहणी, गुल्म और शूलादि रोगों पर लाभ करता है।
ृदय के रोगों को मिटाता है, और कृमि को दूर करता है।
ग्न का उद्दीपन करता है, खट्टा और फीका होता है।

उपयोग—

विपाविल और उसका तेल—दोनों ही बड़े काम के हैं। ये शरीर के भिन्न-भिन्न व्याधियों और बीमारियों में आते हैं और बड़ा लाभ पहुँचाते हैं। उसके उपयोग की कुछ बातें नीचे दी जाती हैं।

अजीर्ण हो जाने पर—प्रायः अधिक घी खा लेने अन्य किन्हीं कारणों से अजीर्ण हो जाता है तो विपावि लोग प्रयोग करते हैं, इसका काढ़ा बनाकर पीने से तुरन्त होता है।

जलन होने पर—हाथ की हथेली और पैर के जलन होने पर विपाविल का तेल लगाने से बड़ा लाभ है और जलन शान्त हो जाती है। इस प्रकार के कामों में विपाविल का तेल अत्यन्त प्रसिद्ध और उपयोगी होता है।

होठों के फटने पर—सर्दी के दिनों में और तेज़ चलने पर प्रायः होठ और मुख फटने लगते हैं, लोगों को तो शीतकाल में इससे बड़ा कष्ट होता है। लिए विपाविल का तेल बड़ा उपयोगी और तुरन्त फायदा पहुँचाने वाला होता है। इसका तेल लगाने से हाथ-पैर, और मुख का फटना बन्द हो जाता है। सर्दी के दिनों में लोग इस तेल को लगाते रहते हैं, उनको यह कष्ट नहीं यह बदन को चिकना और मुलायम रखता है।

हड्डियों की पीड़ा पर—हड्डियों की पीड़ा बड़ी बुरी है। इस पीड़ा में किसी प्रकार चैन नहीं मिलती। इसके विपाविल के पत्तों को पीस कर गर्म करना चाहिये और गर्म बाँधना चाहिये, इससे हड्डियों की पीड़ा बहुत अच्छी हो जाती है।

शीत-पित्त पर—विषाविल के फलों को पाव-भर पानी में लकर और उसमें ज़ीरा और शक्कर मिलाकर पीने से लाभ ता है।

---

## आलूबुख़ारा

आलुबुख़ारा के पेड़ फ़ारस, ग्रीस और अरब की ओर हुत अधिक होते हैं। हमारे देश में भी आलूबुख़ारा होता है न्तु उतना नहीं। ऊपर से देखने पर आलूबुख़ारा मुनक्का की ति मालूम पड़ता है किन्तु भीतर से पीला होता है। हमारे में यह बुख़ारा की ओर से अधिक आता है, इसीलिए सका नाम आलूबुख़ारा है।

आलुबुख़ारा, बादाम की तरह का ही होता है परन्तु उससे कुछ छोटा होता है। यह खाने में मधुर और रुचिकर ता है और पाचक भी होता है। साधारणतया लोग इसको टनी आदि बनाने में, प्रयोग करते हैं। वैद्य लोग उससे षधि का भी काम लेते हैं। आलुबुख़ारा उपयोगी और भकारक फल है।

### गुण—

आलुबुख़ारा—इसको खाने से भोजन पचता है और मल फ़ हो जाता है। यह कषेला और हृदय के लिए लाभकारक ता है। प्रकृति इसकी भारी और शीतल होती है। यह मल र बाँधता है और दस्तावर होता है। इसकी तासीर गर्म ौर कफ पित्त को नाश करता है। स्वाद में कुछ खट्टा किन्तु खाने में मधुर, मुख-प्रिय और रुचि को उत्पन्न करने ाला होता है। प्रमेह, गुल्म बवासीर और रक्त-वात में आलुबुख़ारा फ़ायदा करता है।

पका हुआ आलूबुख़ारा—खाने में मधुर और भारी है।

यह कफ को उत्पन्न करता है। पित्त को बढ़ाता है। में यह गर्म और रुचिकारक होता है। खाने में बड़ा लगता है। यह धातु की वृद्धि करता है। प्रमेह बवासीर लाभ करता है और ज्वर तथा वात को शान्त करता है।

उपयोग—

मलबद्धता पर—इसकी प्रकृति दस्तावर होती है। लिए मल साफ़ न होने पर वैद्य आलूबुख़ारा को पानी घिसकर पिलाते हैं। इससे टट्टी साफ़ होती है और हलका हो जाता है।

मुँह के सूखने पर—मुख के सूखने पर आलूबुख़ारा को में रख कर उसका रस चूसने से मुँह में सूखापन नहीं रहता

आलूबुख़ारे की चटनी—पहले इसको पानी में भिगो हैं और भली भाँति भीग जाने पर उसको मसल कर गूदा निकाल लेते हैं तथा उसकी गुठली फेंक देते हैं। बाद नमक, सूखा पुदीना और काली मिर्च को पीस कर मिला देते हैं।

दूसरी विधि—आलूबुख़ारा, लालमिर्च, ज़ीरा, धनियाँ और नमक को नीबू के रस में पीसते हैं। ज़ीरा, हींग को भूनकर मिलाते हैं। यह चटनी बड़ी स्वादिष्ट जाती है।

आलूबुख़ारे की चटनी बड़ी उपयोगी और होती है। इसके खाने से मुख का स्वाद अच्छा होता है, बढ़ती है और खाने के पश्चात् खाना हज़म हो जाता है।

ह विशेषता है कि यह किसी को हानि नहीं पहुँचाती। यहाँ
क कि बीमारों तथा बीमारी से उठे हुए स्त्री-पुरुषों को भी
जाती है।

---

## अनन्नास

अनन्नास का रस क़ब्ज़ दूर करने के लिए बड़ी अकसीर
ाज़ है। गले की बहुत सी बीमारियों में भी यह बहुत ही
भकारी सिद्ध हुआ है। गले की (Diptheria) बीमारी में
बहुत प्रभावशाली औषधि का काम करता है। रोग-ग्रस्त
ंत पर भी इसका अच्छा प्रभाव देखा गया है। साथ ही,
स्थ आँत पर भी, यदि इस रस का सेवन परिमित मात्रा
किया जाय तो, इसकी शक्ति बढ़ाने ही की प्रवृत्ति देखी
ती है, इससे किसी तरह की हानि नहीं पहुँचती। इसके
रण में यह कहा जा सकता है कि यह रस एक बरस से भी
अवस्था के बच्चों को दिया गया है और किसी तरह की
नि नहीं हुई है।

---

## सेव

फलों में सेव को बादशाह की पदवी मिली है। उनमें
टाश, सोडा, मैग्नेशिया और फासफोरस प्रचुर मात्रा में
प्रमान रहते हैं। इस कारण, स्नायु और मस्तिष्क के लिए
त हितकारक आहार माना जाता है। यह रोग कीटाणुओं
मारता और शरीर के भीतर निर्मलता का संचार करता
सेव के सेवन से पेट में एसिड की वृद्धि नहीं होती,
तव में उससे वह घटता है। वे साधारण आहार का स्थान

लेने के साथ साथ पौष्टिक विशेषता से सम्पन्न पाये जा
सेब खाने से कब्ज़ दूर होता है। अन्य फलों की अपेक्षा
मनुष्य के शरीर की आवश्यकताओं की अधिक
करता है। सेब की उपयोगिता को देखते हुए यदि हम
मात्र उसी पर कुछ दिन तक निर्भर रहने का
यह भी विचारणीय बात है। विशेष करके गर्मियों में
प्रयोग सुविधापूर्वक किया जा सकता है। सेब
बहुत ही लाभकारी वस्तु है।

## केला

केला देर में पचनेवाली भारी चीज़ है। इसलिए
सेवन में हमें सावधानी करनी चाहिए। लोगों ने इसे
प्रदेशों की रोटी' की उपाधि दी है। यदि हम अधिक
इसका व्यवहार करना चाहें तो अवश्य ही हमको
स्मरण रखनी चाहिए। केला खाते समय यह तो देख ही
चाहिए कि वह अच्छी तरह पका है या नहीं।
छिलकों को खाने का उद्योग नहीं करना चाहिए,
अत्यन्त कठिनता से पचता है। जिन लोगों को केला
नहीं होता, उन्हें ज्यों ही यह बात मालूम हो जाय
खाना त्यागकर देना चाहिए। केला का किसी अन्य
साथ मेल नहीं खाता; इसलिए इसे अकेला ही खाना

## अंगूर

अंगूर की उपयोगिता का इसी से अनुमान
सकता है कि अनेक स्थानों में अंगूर के आहार-द्वारा

रने का उद्योग किया जाता है। ऐसे स्थानों में यह तो अनु-व किया जा चुका है कि अंगूर खाकर अनेक सप्ताहों तक नुष्य रह सकता है। विशेष करके क्षयरोग तथा इस तरह की र बीमारियों में अंगूर-औषधि को सफलता भी प्राप्त हुई

आहार के रूप में मीठे अंगूर बहुत मूल्यवान हैं। उनके दर जो जल विद्यमान रहता है उससे अधिक शुद्ध जल कहीं त नहीं सकता। उनमें चीनी का अंश भी यथेष्ट रहता है, तका मानव आहार में एक भाग रहना अत्यंत आवश्यक हमारे अनेक आहारों में स्टार्च मौजूद रहता है, उससे उक्त वांछित चीनी का अंश प्राप्त होता है। लेकिन हमारे ार-द्वारा उसके रक्त में ग्रहण किये जाने के योग्य बनने के ले उसको अनेक अवस्थाओं में पार होना पड़ता है। अंगूर विद्यमान चीनी के अंश में यह कठिनाई भी नहीं, वह अपने त रूप ही में शरीर द्वारा स्वीकृत कर लिया जाता है। ऐसी स्था में अंगूर का सेवन तो सर्वथा अनुमोदनीय है।

अंगूर अपने देश में तो पैदा होता ही है, अन्य देशों बहुत अधिक आता है। विदेशों से जितने भी फल अपने ा में आते हैं, उनमें सब से अधिक अंगूर ही आता है। पने देश में प्रान्तिकता के अनुसार अंगूर के भिन्न-भिन्न नाम परन्तु हिन्दी में हो अंगूर के कितने ही नाम लिए जाते अथवा यों कहा जाय कि उसकी अनेक क़िस्में हैं। किशमिश, मुनक्का, अंगूर, बेदाना आदि उसके कई एक नाम थवा उसकी क़िस्में हैं।

अंगूर अपने देश में, कश्मीर, पंजाब और बिलोचिस्तान ान्त के क्वेटा आदि में बहुत पैदा होता है। अंगूर की पैदावार

ऊँचे स्थानों में ही होती हैं। किन्तु काश्मीर का अंगूर सब से उत्तम होता है।

अंगूर दो प्रकार का होता है, एक तो दानेदार और दूसरा बिना दानेदार। बिना दाने का, अंगूर सूखकर किसमिस हो जाता है और दानेदार अंगूर सूखकर दाख हो जाता है। इस प्रकार किसमिस, दाख, मुनक्का और अंगूर में साधारणतया एक ही गुण होता है। अंगूर ताज़ा खाने में बड़ा स्वादिष्ट और रुचि पूर्ण होता है। इसका रस मीठा और लाभकारी होता है।

साधारणतया लोगों का विश्वास होता है कि अंगूर से मनुष्य की शक्ति बढ़ती है किन्तु यह विश्वास ग़लत है। अंगूर से शरीर की शक्ति नहीं बढ़ती। वरन् उसके रस से यकृत शुद्ध होता है और उसकी क्रिया को सहायता मिलती है। इसलिए अंगूर के द्वारा क्षुधा वृद्धि होती है अंगूर खाने से शरीर में रक्त बढ़ता है, रुधिर शुद्ध होकर गति में स्फूर्ति प्राप्त करता है। इसके खाने से किसी रोग की नहीं होती। बालकों से लेकर बूढ़ों तक सभी बड़ी रुचि के साथ अंगूर खाते हैं। इससे स्वास्थ्य की वृद्धि होती है। का सौन्दर्य बढ़ता है।

अंगूर के द्वारा खाने की अनेक चीज़ें बनाई जाती हैं। मुरब्बा बनता है, जो बड़ा रुचिपूर्ण, शक्तिवर्द्धक और खाने में पाचक होता है। अंगूरों का शरबत बनाया जाता है यह शरबत शीतल और रक्त बढ़ाने वाला होता है। गर्मी के दिनों में इसके सेवन से बड़ा लाभ होता है। शरीर की गर्मी शान्त होती है, बदन पर प्रत्येक समय स्फूर्ति रहती है। हर समय हँसता हुआ दिखाई देता है। इसके अतिरिक्त अंगूर से शराब तैयार की जाती है। यह शराब, सभी प्रकार

शराबों में अत्युत्तम होती है। शराबों में अंगूरी शराब का नाम प्रसिद्ध है।

अंगूरों की चटनी भी बनाई जाती है, जो बड़ी ज़ायकेदार और उपयोगी होती है। उसके खाने से अन्य भोज्य पदार्थ भी रुचिपूर्ण और स्वादिष्ट जान पड़ते हैं। खाना हज़म होकर फिर शीघ्र ही भूख लगती है।

शरीर के पालने में अंगूर से अधिक उपयोगी और कोई फल नहीं होता। जहाँ पर यह पैदा होता है, वहाँ पर मानो, मनुष्य के जीवन के लिए सुधा उत्पन्न होती है। यू० पी० में उत्पन्न न होने के कारण अंगूर तेज़ बिकता है फिर भी यह इतना लाभकारक होता है कि पैसे वाले, तथा समर्थ व्यक्ति इसे खरीद कर खाते हैं। बिना मौसिम जो अंगूर मिलता है वह भाव में बहुत तेज़ होता है किन्तु फसल पर अंगूर सब जगह करीब-करीब सस्ता हो जाता है।

## गुण—

पका हुआ अंगूर—कुछ दस्तावर होता है, प्रकृति में शीतल और नेत्रों के लिए हितकारी होता है। इससे स्वर शुद्ध होकर, तीव्र होता है। इसका स्वाद मीठा, अत्यन्त मनोहर और रुचिकारक होता है। इसके खाने से मल और मूत्र साफ़ होता है। वीर्य की वृद्धि होती है। किञ्चित कफ़ उत्पन्न करता है। शरीर को पुष्ट करता है। रुचि को बढ़ाता है। तृष्णा और ज्वर को शान्त करता है। श्वास-रोग और वात-रोग का नाश करता है। मूत्र कृच्छ, रक्त-पित्त का दमन करता है। मोह और दाह का शमन करता है और शोष आदि रोगों में बड़ा लाभ पहुँचाता है।

कच्चा अंगूर—भारी और खट्टा होता है। रक्त-पित्त उत्पन्न करता है। कड़ुवा और कुछ उष्ण होता है। साधारणतः रुचिकारक होता है। अग्नि को बढ़ाता है।

अंगूर—खाने में मीठा और कोई-कोई कुछ खट्टापन होता है। तृषा और रक्त-पित्त का नाश करता है। भ्रम मिटाता है। खाने से तृप्ति होती है और शरीर पुष्ट होता है।

अंगूर—धातु को बढ़ाता है। शोष का नाश करता, श्वास को हरता है। वात को दूर करता है। वमन को करता है। अंगूर सुरस मधुर और वीर्य प्रद होता है। और कफ को दूर करता है। मल को शुद्ध करता है।

अंगूर—कुछ स्थानों का अंगूर मीठा और कुछ होता है। किसी क्षार के साथ खाने से, पित्त, वात और का नाश करता है। रक्त से उत्पन्न हुए रोगों को, जलन शोष को मिटाता है। श्वास और खाँसी को दूर करता है।

अंगूर—प्रकृति में शीतल और हृदय के लिए हितकारी है। अंगूर के खाने से वीर्य की वृद्धि होती है। आत्मा को शांति मिलती है। श्रम और दाह का शमन होता है। श्वास, खांसी के लिए लाभ-प्रद होता है। कफ, पित्त और ज्वर मिटाता है। हृदय की व्यथा को शान्त करता है।

किसमिस—खाने में मधुर और शीतल होती है। वीर्य वृद्धि करती है। रुचि को बढ़ाती है, किंचित खट्टी होती है। स्वास, खाँसी, ज्वर और हृदय की पीड़ा में फायदा करती है। रक्त-पित्त, स्वर-भेद, तृषा, वात और मुख के कड़ुवेपन को करती है।

उपयोग—

प्यास के रोकने में—बुखार में जब प्यास अधिक होती और पानी पीने से शान्त नहीं होती तो काली मिर्च और नक के साथ मुनक्का देने से प्यास रुक जाती है।

मल की रुकावट में—जब किसी मरीज़ या निर्बल आदमी ा कोष्ठबद्धता की शिकायत होती है, और उसे दस्त नहीं ाता, उस अवस्था में उसकी बीमारी और कमज़ोरी के कारण सको कोई जुलाब नहीं दिया जा सकता। इसलिए मुनक्का ख़िलाकर ऊपर से दूध पिला दिया जाता है। अथवा दूध में ुनक्कों को कुछ देर तक पकाकर, वह दूध पिला दिया जाता ै। इससे पेट हलका हो जाता है और दस्त भी साफ़ हो ाता है।

अंगूर का मुरब्बा—धुले हुए अंगूरों को बाँस की बहुत तली तीलियों से छेद डालते हैं और उसके बाद शक्कर की ाशनी में उन अंगूरों को छोड़ देते हैं। अंगूर का मुरब्बा ानाते समय इस बात का ध्यान रखना पड़ता है कि अंगूर गल ा जायँ।

अंगूर की चटनी—इसकी चटनी बड़ी सुन्दर और स्वादिष्ट होती है। इसके बनाने में कोई कठिनाई नहीं होती। अंगूरों को पीसकर उसमें ज़ीरा, काली मिर्च, पुदीना और नमक मिला दिया जाता है।

---

## इमली

इमली भारतवर्ष में तो होती ही है, अमेरिका, अफ्रीका और एशिया के अन्यान्य देशों में भी बहुतायत से पाई जाती है। इसके वृक्ष बहुत बड़े-बड़े होते हैं और आठ-दस वर्ष के

बाद इसमें फल लगने आरम्भ हो जाते हैं। इमली चैत्र महीने में पककर गिरने लगती है। इसके पहले यह रहा करती है। फागुन के दिनों में वह कुछ भीतर से जाती है और उसका कचापन मिट जाता है। उन दिनों में यह खाई जाती है। कच्ची इमली बहुत अधिक खट्टी होती गद्दर होने पर उसकी खटाई कम हो जाती है।

पकी हुई इमली सूखी खाई जाती है। वह खाने में होने के साथ-साथ खट्टी भी होती है। कुछ वृक्षों की इमली पक जाने पर बहुत कम खट्टी मालूम होती है लेकिन कुछ की इमली पकने पर भी काफ़ी खट्टी रहती है।

इमली के पेड़ देहात में अधिक होते हैं। गाँव के वाले लोग जब इमली कच्ची होती है तभी से उसका आरम्भ कर देते हैं। खट्टी होने के कारण, दाल, आदि में डाली जाती है। गद्दर इमली की खटाई स्वादिष्ट और रुचिकारक होती है। इसकी चटनी बड़ी बनती है।

पकी हुई इमली खाने में बड़ी ज़ायकेदार होती है। होने के कारण वह अधिक नहीं खाई जाती। फिर किसान और मज़दूर सूखी खाकर कभी-कभी अपनी मिटाते हैं। पकी हुई इमली से खाने की बहुत-सी चीज़ें हैं। फसल के दिनों में बहुत-सी इमली इकट्ठा करके अपने घरों में रख छोड़ते हैं और उसके भीतर का जिसको चिया कहते हैं निकाल कर गूदे के बड़े-बड़े लड्डू बाँध लेते हैं। लड्डू बाँधते समय बारीक पिसा हुआ मिला लेने से इमली में कीड़े नहीं लगते।

पकी हुई इमली का पना बड़ा अच्छा बनाया जाता है।
ा स्वाद बड़ा मनोहर होता है। यह पना रोटी और भात
थ खाया जाता है। इमली के बीज, चिया खाने के भी
में आते हैं। ग़रीब लोग उनको सेंककर खाते हैं। इसके
चियों का तेल भी निकाला जाता है। यह तेल कहीं-कहीं
ाम में भी लाया जाता है किन्तु प्रायः लोग उसे बेकार
ते हैं। किन्तु लोगों का यह समझना बहुत अधिक सही
है।

गुण—

कच्ची इमली—वात का नाश करती है। खाने में बहुत
क खट्टी होती है। कफ़ को बढ़ाती है और पित्त को उत्पन्न
ो है। कमज़ोर तथा बीमार आदमियों को कच्ची इमली
ाने से खाँसी आने लगती है।

पकी इमली—खाने में पाचक होती है। मन्दाग्नि को
ती है। भूख पैदा करती है। इसकी प्रकृति बहुत गर्म
है। इसके खाने से कफ़ और वात शान्त होता है।
ा स्वाद खट्टा मिला हुआ मिट्ठा होता है।

नई इमली—पकने के पहले जो इमली होती है उसमें
ई बहुत अधिक होती है। नई इमली और कच्ची इमली
न्तर होता है। नई इमली से मतलब बड़ी इमली से होता
नवीन इमली बहुत अधिक खट्टी और कषैली होती है।
के खाने से वात और कफ़ बहुत उत्पन्न होता है।

इमली का क्षार—यह इमली को जलाकर बनाया जाता
इसका यह गुण है कि मन्दाग्नि को मिटाता है और शूल
ाश करता है। इमली का क्षार बड़ा उपयोगी होता है।

पकी इमली का रस—यह खाने में खट्टा और मीठा है। रुचि उत्पन्न करता है। ज़ायकेदार और मधुर ... यह व्रण का नाश करता है और शरीर में किसी प्रकार ... तथा शूल में इसके रस का लेप करने से बहुत लाभ होता

इमली का सार—यह खाने में जलन पैदा करता है। ... को बढ़ाता है। वात को नाश करता है। बहुत अधिक ... होता है। यदि उसके सार में बराबर शक्कर ... तो यह जलन, पित्त और कफ़ को नाश करता है।

पुरानी इमली—वात और पित्त को बढ़ाती है। ... खटमिट्ठी और ज़ायकेदार होती है।

सूखी इमली—यह हलकी और पाचक होती है। ... स्वाद खट्टा और मिट्ठा होता है। यह श्रम, प्यास और ... को नाश करती है।

इमली का पत्ता—जलन और कफ़ पैदा करता है। ... खट्टा होता है किन्तु वात का नाश करता है। शक्कर ... कर खाने से दाह, पित्त और कफ़ को मिटाता है। ... स्वादिष्ट और रुचिकारक हो जाता है।

उपयोग—

आँखें दुखने पर—इमली की हरी पत्तियों को ... पत्ते में बाँधकर ऊपर से कपरौटी करके अग्नि में गरम ... चाहिए। उसके पश्चात् इन पत्तियों का रस निकालकर ... भूनी हुई फिटकरी और चना-भर अफ़ीम ताँबे के ... घोंटना चाहिए और इस प्रकार तैयार हो जाने पर ... भिगोकर आँखों पर रखना चाहिए।

भूख कम लगने पर—इमली के पत्तों की चटनी बनाकर से रुचि बढ़ती है। भूख लगती है और खाना हज़म होता

भंग के नशे पर—इमली को पानी में गलाकर और उसका उसमें मसलकर भंग के नशे में पिलाने से बहुत जल्दी र जाता है।

अरुचि और पित्त पर—जो इमली अन्दर से पक गई हो जिनका गूदा मोटा-मोटा हो, उस प्रकार की इमली र पानी में भिगो देना चाहिए और उनके भीग जाने पर हो मसल कर उसमें शक्कर, इलायची के दाने, लौंग, र और काली मिर्च मिलाकर बार-बार उसका कुल्ला ना चाहिए। इससे अरुचि का नाश होता है और पित्त होता है। अरुचि को मिटाने के लिए यह बड़ा लाभकारी ा है।

कब्ज़ और पित्त पर—एक सेर इमली को लेकर दो सेर ी में भिगो देना चाहिए और कम से कम चार पहर तक जाने के बाद, उसे चूल्हे पर चढ़ा देना चाहिए। जब ा पानी जल जाय तो उसमें दो सेर शक्कर की चाशनी कर मिला देना चाहिए। इस प्रकार बन जाने पर दो ा से लेकर पाँच तोला तक इसका शर्बत बनाकर पीना हिए। कब्ज़ वालों को रात के समय और पित्त वालों को ःकाल पीना चाहिए।

इमली की चटनी—पकी इमलियों को भिगो देना चाहिए भीग जाने पर हाथ से उनको मसल लेना चाहिए। के बाद पोदीना, मेथी, धनिया, ज़ीरा और हींग भूनकर क तथा लाल मिर्च को पीसकर उसमें मिला देना चाहिए। चटनी बड़ी स्वादिष्ट बनती है।

इमली का मुरब्बा—पकी हुई इमली आध सेर लेक बीज निकाल देना चाहिए। फिर उन इमलियों को उबाल कर बूरे की चाशनी में मुरब्बा बना लेना खाने में पाचक और स्वादिष्ट होता है।

इमली की पकौड़ी—इमली को भिगोकर उसका पना लेना चाहिए। इसके बाद उसमें बेसन की डाल देना चाहिए और नमक लाल मिर्चा और भुना जीरा पीसकर मिला लेना चाहिए।

---

## अनार

भारतवर्ष में अनार सर्वत्र पाया जाता है किन्तु का होने वाला अधिक प्रसिद्ध है। अरब में भी अनार हुए हैं। यह तीन प्रकार का होता है। मीठा, खटमिट्ठा और अनार खाने में अत्यन्त रुचिकर और शरीर को बल होता है। इसमें यह विशेषता है कि निर्बल और ही खा सकते हैं। रोगी मनुष्यों को भी अनार लाभ है और किसी प्रकार की हानि नहीं करता। सबल और मनुष्य भी इसको खाकर लाभ उठाते हैं।

अनार के खाने से शरीर में रक्त बढ़ता है। स्फूर्ति होती है और बल प्राप्त होता है। जो लगातार अनार खा उनके शरीर का रंग लाल हो जाता है और मुखाकृत पर आ जाता है। यह खाने में अत्यन्त रसीला और स्व मालूम होता है। इसको बच्चे से लेकर बुड्ढे तक बड़ी और प्रेम के साथ खाते हैं। अनार के रस का पुष्टि कारक नाया जाता है। इस पाक को लोग अनार-पाक कहते हैं।

गुण—

मीठा अनार—त्रिदोष नाशक होता है, प्यास, जलन
र को दूर करता है। हृदय के रोगों को लाभ पहुँचाता है।
और मुख के सभी रोगों को दूर करता है। इसके खाने से
त मिलती है। वीर्य बढ़ता है। यह हलका कुछ कषेला
मल को रोकने वाला होता है। शरीर का बल और उत्ते-
प्रदान करता है।

अनार—हृदय के लिए लाभकारी होता है। यह खट्टा
कुछ गरम होता है। वात को नाश करता है। मल को
ना है, अग्नि को तेज करता है। प्राकृति में कषेला तथा
और पित्त को दूर करने वाला है।

अनार—मीठा अनार, शक्तिवर्धक और त्रिदोष नाशक
है और खट्टा अनार, वात-पित्त का नाश करता है,
र को शान्त करता है, खाने में रोचक होता है, प्रकृति में
क और हलका होता है। अग्नि को तेज करता है।

पक्का अनार—बल बढ़ाता है, पित्त को नाश करता है।
को शान्त करता है, खाने में हलका और शीतल होता
त की ख़राबी, किसी प्रकार की जलन, मूर्छा और प्यास
करता है। अनार शरीर की निर्बलता को दूर करता
जीर्ण को मिटाता है, भूख को पैदा करता है, रुचि को
है। ज्वार, वमन में फायदा करता है। यह खाने में
त मीठा और वीर्य को बढ़ाने वाला होता है किन्तु कफ
द्धि करता है।

---

# नारियल

नारियल को गरी और खोपरा भी कहते हैं। कालीकट और बंगाल में अधिक पैदा होता है। नारिय पेड़ चालीस-पचास हाथ तक ऊँचा होता है। सात के बाद इसमें फल लगने आरम्भ होते हैं। नारियल के का जितना अंश खाने योग्य होता है वह गरी या जाता है। इसका छिलका बहुत सख्त होता है उसके पर एक बड़ा गोला-सा निकलता है, यही गरी का गोला जाता है। छिलके के सहित लोग उसको नारियल कहते

गरी खाई जाती है। इसको बारीक कतर कर और पकवानों में भी डाला जाता है। गरी गोले निकाला जाता है। उसको लोग खाते हैं, चिराग में और सिर के बालों में लगाते हैं। इसका तेल लकड़ी की हुई चीज़ों में लगाया जाता है। साबुन बनाने के काम इसका प्रयोग होता है। तेल निकाल लेने के बाद जाती है वह जानवरों को खिलाई जाती है।

गुण—

नारियल—यह खाने में मीठा, भारी, चिकना और होता है। इससे हृदय को बल प्राप्त होता है। शरीर को पुष्ट करता है और रक्त-पित्त को दूर करता है।

नारियल—यह वीर्य को बढ़ाता है, कठिनाई से होता है। बस्ति का शोधन करता है। इसके खाने से बलवान् और पुष्ट होता है। नारियल खाने में अत्यन्त दिष्ट किन्तु कफ को बढ़ाने वाला होता है। रक्त के दोष जलन को शान्त करता है।

नारियल—खाने में रुचिपूर्ण होता है। हृदय के शक्ति
। है। पित्त के नाश करता है। पचने में भारी होता है,
न का नाश करता है और कामदेव की शक्ति के बढ़ाता है।

कोमल नारियल—यह चिकित्सा में बहुत काम आता है।
ोषकर पित्त के बुखार के दूर करता है, दूषित रक्त की
ारियों को मिटाता है। प्यास के शान्त करता है। वमन,
( और रक्त-पित्त से उत्पन्न हुए सभी रोगों में फ़ायदा
ता है।

पक्का नारियल—यह जलन के बढ़ाता है। पित्त के
करता है, वीर्य की वृद्धि करता है, मल के रोकता है।
के खाने से रुचि की वृद्धि होती है, अग्नि तेज़ होती है,
र में बल बढ़ता है। यह खाने में मीठा मालूम होता है।

सूखा नारियल—यह खाने से बड़ी कठिनाई में पचता है।
र में दाह उत्पन्न करता है। यह भारी और स्निग्ध होता
मल के रोकता है, शरीर में बल और वीर्य की वृद्धि
ता है। यह रुचि के बढ़ाने वाला होता है।

नारियल का दूध—बल के बढ़ाता है, रुचि के पैदा करता
खाने में भी भारी और पाचक होता है। इससे वीर्य की
द्धि होती है, किन्तु शरीर में जलन उत्पन्न होती है। यह कुछ
म तथा वात, कफ़, गुल्म एवम् खाँसी के लाभ पहुँचाता
।

नारियल का जल—प्यास और पित्त का नाश करता है।
ने में स्वादिष्ट और स्निग्ध तथा शीतल होता है। हृदय
शक्ति देता है, अग्नि के उद्दीप्त करता है, वस्ति का शोधन
ता है। इसके खाने से वीर्य की वृद्धि होती है। नारियल
जल, पित्त के ज्वर के दूर करता है।

नारियल का तेल—इसमें वाजीकरण का गुण होता ... धातु के निर्बल मनुष्यों को लाभ पहुँचाता है। ... नाश करता है। मूत्राघात और प्रमेह की बीमारी में ... योगी होता है। खाँसी और श्वास के रोगियों को ... पहुँचाता है। राजयक्ष्मा जैसे रोगों के लिए भी बड़ा ... होता है।

मीठा नारियल—यह खाने में शीतल, मीठा और ... कारक होता है। इससे बल की वृद्धि होती है, रुचि ... होती है और अग्नि तेज़ होती है। इससे शरीर की ... बढ़ती है। यह कृमि पैदा करने वाला और स्निग्ध होता ... इससे कफ़ की वृद्धि होती है काम की उत्तेजना बढ़ती ... जलन का नाश का होता है। मीठा नारियल तृषा, पित्त, ... श्रम, वात और अतीसार को दूर करता है।

उपयोग—

नारियल या गरी अनेक प्रकार की बीमारियों में ... आती है। चूहे के काटने पर—पुरानी गरी को मूली के ... घिसकर लगाने से तुरन्त लाभ होता है।

भिलावाँ लग जाने पर—गरी को घिसकर ... लगाने से बड़ी जल्दी फायदा होता है और भिलावें का ... दूर हो जाता है।

खुजली पर—गरी के रस में थोड़ा-सा गंधक ... उसको उबालना चाहिए और तेल बन जाने पर उसे ... लेना चाहिए। शरीर में इस तेल के लगाने से दाद ... खुजली का नाश होता है।

# खजूर या छुहारा

। खजूर या छुहारा भिन्न-भिन्न पदार्थ नहीं हैं लेकिन फिर भी ग खजूर को छुहारे से भिन्न समझते हैं। दोनों एक होते भी भिन्न-भिन्न हैं। बात यह है कि खजूर के जो फल पकने कुछ पूर्व तोड़कर सुखा लिए जाते हैं वे छुहारे कहलाते हैं। र ईरान में यह फल बहुत होता है और इसीलिए वहाँ के ासी खाली छुहारा खाकर अपने कितने ही दिन व्यतीत ते हैं।

छुहारा सूखे फलों में गिना जाता है। इससे शरीर को स्थ्य मिलता है। जो पुष्टकारक खाने के समान बनाए जाते में अन्याय सूखे फलों (मेवों) के साथ छुहारा भी डाला । है। इसको लोग अलग से भी खाते हैं। इसकी गुठली इसका गूदा दोनों ही काम के होते हैं। गुठलियों से तेल ाला जाता है। यह जलाने और दवाओं में डालने के काम ाता है। इसके सिवा गुठली कई प्रकार से दवा के स्थान योग की जाती है। इसकी गुठली को घिसकर खाने से र की अधिकता तुरन्त रुक जाती है। जब किसी को प्यास अधिकता होती है और बार-बार पानी पीने से भी प्यास बुझती तो लोग इसी गुठली का उपयोग करते हैं।

छुहारा पुष्टकारक होता है। यह सभी लोग जानते हैं। और बड़े, सभी लोग बड़े प्रेम से उसको खाते हैं। निर्बल ां को छुहारा दूध में उबाल कर खिलाने से बड़ा लाभ है।

गुण—

खजूर या छुहारा—खाने में मीठा और स्निग्ध होता है। को बलवान करता है। यह भारी और शीतल होता है।

इसके खाने से तृप्ति होती है, शरीर पुष्ट होता है। वीर्य बल की वृद्धि होती है। वात-ज्वर का नाश होता है। पित्त, क्षय तथा वमन (कै) शान्त होती है। प्यास बुझती खाँसी तथा श्वास की बीमारी में फ़ायदा करता है।

कच्चा खजूर—इसके खाने से त्रिदोष की शान्ति है। प्यास की तृप्ति होती है।

खजूर या छुहारा—जलन को दूर करता है, खाने में होता है रक्त और पित्त का निवारण करता है, करता है। इसकी प्रकृति शीतल और स्निग्ध होती है, और परिश्रम का दमन करता है, शरीर को पुष्ट... इसके खाने से बल और वीर्य बढ़ता है।

## उपयोग—

खजूर या छुहारा अनेक प्रकार से दवाओं के... आता है। यहाँ पर उसके सम्बन्ध में कुछ मोटी-मोटी नीचे दी जाती हैं जिनसे सर्वसाधारण को लाभ सकता है।

खाज पर—छुहारे की गुठलियों को निकालकर डालना चाहिए। उसके पश्चात् उसकी राख में कपूर मिलाकर खाज में लगाने से खाज अच्छी होती है... जल्दी फ़ायदा होता है।

आमवात पर—पाव-भर खजूर के फलों को ति... पानी में उबालना चाहिए और उसके बाद उस पानी को आमवात के रोगी को पिलाना चाहिए।

जलन पर—थोड़े-से खजूर के फलों को पानी में देना चाहिए उनके गल जाने पर पानी में उनको मल...

हिए। इस प्रकार तैयार किया हुआ छुहारे का पानी पिलाने लन दूर होती है।

मस्तक की पीड़ा में—चाहे जितनी सिर में पीड़ा होती छुहारे की गुठली को पानी में घिसकर मस्तक में लेप करने मस्तक की पीड़ा शान्त हो जाती है।

प्रदर की बीमारी में—यह बीमारी स्त्रियों के लिए बड़ी कर होती है। छुहारे की गुठलियों को कूटकर और घी में कर, गोपीचन्दन के साथ खाने से प्रदर की बीमारी को न होता है और यदि लगातार इसका सेवन किया जाय सदा के लिए प्रदर की बीमारी अच्छी हो जाती है।

भूख बढ़ाने के लिए—छुहारे का गूदा निकालकर दूध में ाना चाहिए और जब छुआरों का सत दूध में उतर आवे दूध को आग से उतार लेना चाहिए। इसके बाद दूध को ा करके छुहारे के गूदे को निकालकर फेंक देना चाहिए। दूध को पी जाना चाहिए। यह दूध बड़ा पुष्टकारक होता इससे भूख भी बढ़ती है और खाना हज़म होता है।

छुहारे से खाने की कितनी ही चीज़ें बनाई जाती हैं जो स्वादिष्ट और बड़ी रुचिकर होती हैं। आवश्यकता झकर उनकी कुछ बातों का नीचे उल्लेख किया जाता है।

छुहारे का अचार—छुहारे को पानी में भिगोकर गुठली ाल देना चाहिए। इसके बाद पाव-भर किसमिस, आधा अमचूर, पाव-भर सोंठ और तीन छटाक नमक को में मिलाकर बढ़िया सिरके में डाल देना चाहिए और -दस दिन तक धूप में सुखाना चाहिए।

छुहारे का मुरब्बा—छुहारे के गूदे को रात-भर पानी में ोना चाहिए और सबेरे उसको निकालकर बूरे की चाशनी

में डाल देना चाहिए। यह खाने में स्वादिष्ट तो होता है शरीर को भी पुष्ट करता है और बल को बढ़ाता है।

छुहारे का हलुआ—पाव-भर छुहारे को पानी में पीस लेना चाहिए। और एक सेर दूध में उसको आग पर चढ़ा देना चाहिए। उसको चलाते-चलाते जब रवादार होने लगे तो पाव-भर घी और पाव-भर शक्कर देना चाहिए। इसके सिवा दो माशा केसर, इलायची और मेवा डालकर दूध का छींटा देते रहना चाहिए। बस तैयार हो जायगा।

छुहारे की चटनी—आधा पाव छुहारा लेकर पानी में देना चाहिए। उसके भीग जाने पर उसको आधपाव किश आधपाव अदरक, आधी छटाक काली मिर्च, तीन लाल भुनी हुई हींग और जीरा को साथ-साथ पीस कर डाल चाहिए और बाद में नीबू का रस मिला लेना चाहिए।

---

## चिरौंजी

चिरौंजी के पेड़ नागपुर, मलाबार प्रान्त के विभिन्न और कोंकण तथा प्रायः पहाड़ी प्रदेशों में अधिक पाये जाते इसमें बहुत छोटे-छोटे फल किन्तु गुच्छे के गुच्छे लगते फलों के भीतर अरहर के समान छोटे-छोटे बीज निकलते उन्हीं को चिरौंजी कहते हैं।

चिरौंजी एक मेवा है, यह खाने में मीठी और होती है। यह शरीर को पुष्ट करती है। इसको लोग और मिठाइयों में डालते हैं। सर्दी के दिनों में जो लिए लड्डू आदि बनाये जाते हैं, उनमें अन्यान्य मेवों के

लिए .कुवत पैदा करता है। मस्तक पर मलने से मस्ति-
लिए बड़ा उपयोगी होता है।

## उपयोग—

शीत पित्त पर—शरीर में शीत-पित्त की अधिकता
पर चिरौंजी को दूध में पीसकर, उसकी मालिश
लाभ होता है।

चिरौंजी का उबटन—चिरौंजी को पानी में पीस
गाढ़ा-गाढ़ा उबटन बनाकर, शरीर में मालिश करने से
लाभ होता है, इससे बदन उज्वल होता है, जलन
है, शरीर में कान्ति बढ़ती है। और आत्मा को
होती है।

चिरौंजी की पट्टी—त्योंहारों में खाने के लिए
के दिन फलाहार करने के लिए, लोग चिरौंजी की पट्टी
करते हैं। यह हलकी और पाचक होती है। इसके
विधि यह है कि पहले कड़ाही को आग पर चढ़ाकर
थोड़ा-सा घी डाल देते हैं और उसके पक जाने पर
साफ़ किये हुए चिरौंजी के दाने छोड़ देते हैं, उसके
देर में उसमें शकर छोड़कर पानी का छींटा देते हैं।
उसे उतार कर थाल में फैला देते हैं उसके
उसकी पट्टी तैयार कर लेते हैं।

चिरौंजी की बर्फी—चिरौंजी का
दाने आधा पाव लेना चाहिए और उसे कड़ाही में
भून लेना चाहिए। इसके पश्चात् आधा सेर
चाशनी करके उसी में डाल देना चाहिए और
चाहिए।

पकवान, मिठाइयाँ और खाने के लिए जो लड्डू आदि
ऐकारक चीजें बनाई जाती हैं, उनमें सर्वत्र चिरौंजी का
रयोग होता है। मेवे की खीर में अन्यान्य मेवों के साथ,
रौंजी को भी डालते हैं। ये चीजें बड़ी रुचिकारक और
ादिष्ट होती हैं। इनके खाने से शरीर पुष्ट होता है और
ल बढ़ता है।

---

## महुआ

महुआ के पेड़ हमारे देश में सभी जगह होते हैं परन्तु
ुजरात में इसके वृक्ष बहुत पाये जाते हैं। इसका पेड़, इमली
पेड़ की तरह बहुत बड़ा होता है।

इसके फल दो प्रकार के होते हैं, एक तो उसका फल
हुआ होता है और दूसरा जो बादाम की भाँति, किन्तु उससे
छ बड़ा होता है, उसको गुल्लू कहते हैं। महुआ खाने के
ाम में आता है और गुल्लू का तेल निकाला जाता है।

महुआ पककर जब पेड़ से गिरता है तो उसका रंग
िलकुल सफेद होता है। उसे लोग बीनकर घरों में लाते हैं
ौर धूप में सुखा डालते हैं। सूख जाने पर उसका रंग लाल
था कुछ श्याम मिश्रित लाल हो जाता है। यह बहुत गर्म होता
, इसलिए देहात में लोग इसको सुखाकर रख छोड़ते हैं और
ाड़े के दिनों में कितने ही तरह से उसको खाने के काम में
ाते हैं।

गुल्लू का तेल भी देहातों में बहुत काम में लाया जाता है।
सके ऊपर का छिलका बड़ा सख्त और पतला होता है।

उसको फोड़कर लोग छिलका निकाल डालते हैं और उ
भीतर की कोमल गुल्लू धूप में सुखा लेते हैं। उसके
सरसों और तिलों की भाँति, सूखे गुल्लुओं को कोल्हू में
कर लोग उनका तेल तैयार कर लेते हैं। यह तेल भी
गर्म होता है, इसलिए ग़रीब लोग उसको जाड़े के दि
खाने के काम में लाते हैं। जो बहुत ग़रीब नहीं होते, वे
तेल को जलाने के काम में लाते हैं। जाड़े के दिनों में यह
घी की भाँति जम जाता है, उस अवस्था में यह तेल ज़रा
कुछ पीलापन लिए हुए मटमैला होता है।

महुआ, भिन्न-भिन्न तरीके से खाने के काम में तो
ही है, उससे शराब भी बनाई जाती है। पहले इसकी
लोग अपने घरों में तैयार कर लिया करते थे, परन्तु अब
समय से इसके प्रतिकूल क़ानून बन आने के कारण,
शराब बनाना मना हो गया है।

गुण—

महुआ—बहुत गर्म और स्निग्ध होते हैं। खाने
अत्यधिक मीठे होते हैं। मल को बाँधते हैं, बल को बढ़ाते
धातु को उत्पन्न करते हैं। वायु और पित्त का नाश करते
खाँसी, क्षत-क्षय तथा राजयक्ष्मा के रोग में फायदा करते हैं

गुल्लू का तेल—इसकी प्रकृति उष्ण होती है। यह खा
शक्ति - वर्द्धक होता है। शुक्र को उत्पन्न करता है। शरीर
कान्ति बढ़ाता है। पुष्टकारक होता है। वायु-जनित रोगों
शान्त करता है। स्वाद में मधुर तथा कुछ कषैला होता
कफ़, पित्त-ज्वर का नाश करता है। कहीं-कहीं पर इस
लोग महुआ का तेल कहते हैं।

उपयोग--

साँप के काटने पर—महुए के बीज अर्थात् गुल्लू को पानी घिसकर अंजन करना चाहिए। इससे विष को शान्ति ती है।

कंठ सर्प पर—महुए के बीज अर्थात् गुल्लू को पानी में सकर पिलाना चाहिए। तुरन्त अपना प्रभाव दिखाता है।

वायु के कारण दर्द पर—शरीर में कहीं पर भी सर्दी-ी के कारण पीड़ा होने पर या किसी गाँठ या जोड़ में दर्द पर गुल्लू के तेल की मालिश करने पर लाभ होता है। की मालिश करके महुए के पत्ते गर्म करके ऊपर से बाँध से और शीघ्र फ़ायदा होता है।

सर्दी के प्रकोप पर—जाड़े के दिनों में सर्दी के लग जाने या शरीर में, कहीं पर शीत का प्रकोप होने पर लोग आ पकाकर खाते हैं, उससे लाभ होता है।

---

## कटहल

कटहल का पेड़ साधारणतया बड़ा होता है। पाँच वर्ष द कटहल के पेड़ में फल आने लगते हैं। भारतवर्ष में यह र पाया जाता है किन्तु पर्वतीय स्थानों में इसकी पैदावार कम होती है। कटहल का फल बहुत बड़ा होता है, यदि कटहल का पेड़ भलीभाँति फला तो उसमें लगभग पाँच कटहल तक एक ही फ़सल में होते हैं।

कटहल का फल कई प्रकार से खाया जाता है, इसका कच्चा तरकारी के काम में आता है इसकी तरकारी लोग बड़ी

रुचि से बनाते हैं और खाने में वह स्वादिष्ट होती है। कच्चा होने पर जब पक जाता है तो वह भीतर होता है। परन्तु जब पक जाता है, तो उसका रंग जाता है। पके कटहल की अपेक्षा कच्चे कटहल अधिक अच्छी होती है।

पके कटहल का खाली गूदा लोग खाते हैं। जहाँ पर हल अधिक पैदा होता है, वहाँ पर लोग, रोटी-दाल की इसको खाकर तृप्ति का अनुभव करते हैं। पक जाने पर तरकारी के काम का तो नहीं रहता परन्तु उसके पके हुए बड़े बीज की तरकारी बनाई जाती है, ये बीजे बड़े स्वा और सोंधे होते हैं। बीजों को आग में पकाते समय, छेद कर दिये जाते हैं, नहीं तो वे बड़े ज़ोर से फूटा

बहुत से लोग कटहल के बीजों में मिट्टी छोड़ते हैं और वर्षा के दिनों में उनको आग में खाया करते हैं। कोंकण की ओर बहुत से आदमी, कुछ तक कटहल पर ही निर्वाह करते हैं। वे लोग अनाज की कटहल के गूदे को धूप में सुखा लेते हैं और बहुत-सा अपने घरों में भर लेते हैं। इसके बाद जब उनको, उसे होता है, तो उसे निकालकर काम में लाते हैं। अनाज को साफ करके पीस लेते हैं और उसके बाद रोटी बनाते हैं, उसी प्रकार सूखे कटहल के गूदे को भी पीस डालते हैं और फिर उसके आटे की रोटी, पूड़ी या जो उनके जी में आता है, बनाते हैं। कटहल के गूदे की लोग खीर और कढ़ी भी बनाते हैं। और ग़रीब-अमीर लोग उसको खाते हैं। कटहल का छिलका कोई करता। अपने यहाँ तो लोग प्रायः उसको फेंक देते हैं

हाँ पर यह पैदा होता है, वहाँ लोग इसको बहुत उपयोगी
मझते हैं और इसके छिलकों को जानवरों को खिलाते हैं
ससे, जानवर पुष्ट होते हैं। कटहल खाने के पश्चात् पान
हीं खाना चाहिए। लोगों का कहना है कि पान खाने से
ादमी का पेट फूल जाता है।

कटहल की दो जातियाँ होती हैं। एक जाति तो यह है
ासके गुणों का उल्लेख ऊपर किया गया है और दूसरी
ाति का जो कटहल होता है, वह खाने के काम में नहीं
ाता। उसके पेड़ की लकड़ी बड़ी मज़बूत होती है।

गुण—

कच्चा कटहल—यह मल को बाँधता है, यह खाने में स्वा-
दृ होता है। त्रिदोष उत्पन्न करता है। रक्त को बढ़ाता है।
ृति में भारी कषेला और बादी होता है। कफ़ बढ़ाता है।
ाह और पित्त का नाश करता है।

पक्का कटहल—कुछ शीतल होता है, खाने से तृप्ति होती
। यह धातु को बढ़ाता है। स्निग्ध और स्वादिष्ट होता है।
रीर में मांस बढ़ाता है, कफ़ उत्पन्न करता है। वीर्य की वृद्धि
रता है शरीर को पुष्ट करता है। वात तथा रक्त पित्त का
ाश करता है। इसका बीज खाने में मधुर होता है किन्तु
ड़ और विष्टम्भक होता है।

पक्का कटहल—मधुर और पुष्टकारक होता है। इसकी
कृति भारी और शीतल होती है। वह वात और पित्त का नाश
रता है कफ़ को बढ़ाता तथा वीर्य और बल की वृद्धि
रता है शरीर को पुष्ट करता है और आत्मा को तृप्ति करता
। खाने में स्वादिष्ठ तथा मांसवर्द्धक होता है।

कच्चा कटहल—वादी, कपैला और भारी होता है। ... उत्पन्न करता है किन्तु बल को बढ़ाता है। ... करता है।

कटहल के बीजों की मींगी—वीर्य को बढ़ाती है, ... का नाश करती है। कफ़ को दमन करती है और शरीर ... पालती है। खाने में स्वादिष्ठ और रुचिकारक होती है।

हरा और पुराना कटहल—मल को ... खाने में मधुर और बलकारक होता है। प्रकृति में दोषज और वातल होता है।

कटहल का पानी—पुष्प किन्तु मधुर होता है, त्रिदोष नाश करता है।

## उपयोग—

कटहल की तरकारी—इसकी तरकारी बड़ी स्वादिष्ट लाभकारी होती है, उसके बनाने का तरीका यह है कि ... के ऊपर का छिलका छीलकर निकाल डालना चाहिए। फिर उसके गूदे को काटकर छोटे-छोटे टुकड़े कर ... चाहिए। उसके पश्चात् उसको उबाल डालना चाहिए। किसी बटलोही में घी डालकर हींग डालना चाहिए, महक मालूम होने पर गर्म मसाला डालकर उसे भून ... चाहिए और उसके पश्चात् उबले हुए कटहल को ... कर छौंक देना चाहिए। उसके घी में भुनजाने पर थोड़ा-सा पानी छोड़ देना चाहिए, अन्त में पक जाने ... लेना चाहिए।

कटहल का अचार—कटहल का छिलका निकाल कर ... बड़े-बड़े टुकड़े कर लेना चाहिए और फिर उसको ...

त लेना चाहिए। फिर उसको ठंडा करके हलदी, धनियां, मिर्चा, और नमक पीस कर उसमें गवड़ देते हैं। उसके उसको एक मिट्टी के अच्छे वर्तन में भरकर उसमें कड़ुवा इतना डाल देते हैं कि कटहल के टुकड़े बिल्कुल डूब जाते इसके बाद उसको नित्य धूप में रखकर गर्मी पहुँचाई जाती जितने ही अधिक दिन बाद उसको खाना आरम्भ किया ा है, उतना ही वह स्वादिष्ट बनता है। यह अचार बहुत ों तक रहता है।

कटहल का अचार साधारणतया एक वर्ष तक चलता है तु कुछ लोग और भी अधिक समय तक उसका प्रयोग ते हैं। कटहल के गूदे को कुछ लोग उबाल कर और कुछ ा बिना उबाले ही उसको मसाले में मिलाकर तेल से डुबो हैं। दोनों में अंतर यह होता है कि जो कटहल उबाला नहीं ा, उसका अचार बहुत दिनों में खाने के योग्य गलकर ार होता है। पीले कटहल का अचार सब से बढ़िया ता है।

---

## केला

भारतवर्ष में जितने भी फल होते हैं, उनमें आम सर्वोत्तम ना जाता है और आम के बाद लोग केला को स्थान देते हैं। ला प्रायः सभी जगहों में पाया जाता है। लेकिन गोमांतक, ाटक और बसई प्रान्त में केले बहुत पैदा होते हैं। इसकी ाभग बीस जातियाँ होती हैं। जंगलों में जो केले के वृक्ष ाने आप उगते हैं, उनको जंगली केला कहा जाता है। ा और पक्का दोनों तरह से केला खाया जाता है। कच्चे

केले की तरकारी बनती है। और पके हुए केले खाए जाते हैं। इसके सिवा पके केलों का रायता भी बनाया जाता है। ये खाने में बड़े स्वादिष्ट होते हैं। इनके खाने से शरीर पुष्ट होता है। भूख शान्त होती है।

जहाँ पर केला बहुत होता है, वहाँ पर लोग इसको सुखा बहुत-सा केला जमा कर लेते हैं और उसको अनाज की पर काम में लाते हैं। सूखे हुए केलों को पीसकर आटा लेते हैं। उसकी रोटी तथा अन्यान्य चीजें बनाते हैं।

इस प्रकार जो केला सुखाया जाता है, वह कच्चा कर ही सुखा लिया जाता है। इसमें शरीर के लिए शक्ति होती है। और वह प्रायः गोल आलू के समान अंश में होता है। केले को खाकर संतोषपूर्वक कोई भी अपने दिन काट सकता है।

केला की भिन्न-भिन्न जातियाँ होती हैं और उनमें भिन्न परिणाम में खाद्य अंश होता है। बाज़ार में जो बिकते हुए देखे जाते हैं, उनमें चिनिया केले और चटगाँ केले बहुत होते हैं। इनमें चटगाँव का केला बहुत प्रसिद्ध उसमें खाद्य अंश दूसरों की अपेक्षा अधिक होता है। लोग उसी को पसन्द करते हैं केले के फलों में प्रति सत्तर से लेकर अस्सी भाग तक खाद्य अंश होता है।

केला जब सब्ज़ रंग का होता है उसी समय लोग काटकर और सुखाकर अपने घरों में भरने लगते हैं। कच्चा केला काटना और सुखाना अच्छा नहीं होता। क्यों कि अधिक कच्चा होने के कारण सुखाने पर उसमें

ले के फलों में काले रंग का कुछ सख़्त हिस्सा होता है।
केले में यह काला हिस्सा बना रहता है उसको देख
ह मालूम हो जाता है कि केला अच्छी तरह पका नहीं
था बहुत कच्ची अवस्था में ही काटा गया है।

तो लोग केला को अनाज की भाँति काम में लाते हैं, वे
केलों का छिलका निकालकर उसके भीतर के हिस्से को
-टुकड़े कर डालते हैं और उसके बाद उसको धूप में
सुखाते हैं। जब कभी उनको आवश्यकता होती है तो
को पीसकर और छानकर आटा तैयार कर लेते हैं।

कच्चे केले को कई प्रकार से लोग खाते हैं, उसकी तरकारी
पुष्टकारक और आमाशय के लिए अत्यन्त उपयोगी
है। कच्चे केले को टुकड़े-टुकड़े करके जल में पहले धोते
र उसके बाद उसको आग में भूनते हैं। उनके पक जाने
उसका छिलका निकालकर फेंक दिया जाता है और भीतर
खाने वाला हिस्सा मट्ठा, दही, शक्कर और नमक आदि
ने रुचि के अनुसार भिन्न-भिन्न चीज़ों के साथ खाया जाता
यदि इसके साथ ज़ीरा को भूनकर मिला दिया जाय तो
और भी उपयोगी और लाभदायक हो जाता है।

पके हुए केले खाने में बड़े स्वादिष्ट और मीठे होते हैं।
-बड़े सभी लोग बड़ी रुचि के साथ उसको खाते हैं। केले
प्रकृति भारी होती है और प्रायः कुछ कठिनता से हज़म होता
इसलिए जिनकी पाचन-शक्ति कुछ निर्बल होती है, उनके
ए उसका व्यवहार करना प्रायः हानिकारक हो जाता है।
नका स्वास्थ्य अच्छा है और पाचन-शक्ति निर्बल नहीं है
के लिए केला अत्यन्त उपकारी और सुखाद्य है।

पके हुए केले से काफ़ी तैयार की जाती है और ... लिए पहले केले को सुखाया जाता है और उसके बाद ... यह तैयार की जाती है। इसका स्वाद बड़ा अच्छा ... और यह काफ़ी की भाँति हानिकारक नहीं होती है।

पके केले को खाने के पहिले कुछ लोग उसमें नींबू ... मिला लेते हैं जिससे उसका खाद्य अंश और भी अधिक ... योगी हो जाता है। एवम् उसका अपाचन-अंश परिवर्तित ... जाता है। इसको निर्बल मनुष्य भी बड़ी आसानी से ... सकता है।

गुण—

केले की साधारण फली—यह मधुर और वीर्य को ... वाली होती है। कुछ कषेला और शीतल होती है। यह रक्त ... का नाश करती है। हृदय को फ़ायदा पहुँचाती है। ... रुचिपूर्ण होती है। कफ को उत्पन्न करती है और पचने ... भारी होता है।

केले की कोमल फली—इसकी प्रकृति शीतल और ... होती है। कषेली होने के साथ-साथ रुचिकारक होती ... अम्ल और पित्त का नाश करती है।

केले की मध्यम अवस्था का फल—यह प्यास को ... करता है। रक्त-पित्त को शान्त करता है। नेत्र-रोग को ... पहुँचाता है और प्रमेह, रक्तातिसार तथा ज्वर को दूर ... है। इसकी प्रकृति ग्राही, कड़वी कषेली और रूखी होती है।

कच्चा केला—मल को रोकता है। यह शीतल और ... होता है। वात और कफ उत्पन्न करता है। इसके खाने से ... की वृद्धि होती है। शरीर पुष्ट होता है।

पक्का केला—कपेला और मधुर होता है। बल को बढ़ाता रक्त-पित्त का नाश करता है। मन्दाग्नि पैदा करता है। के खाने से वीर्य की वृद्धि होती है, प्यास की शान्ति होती शरीर में कान्ति पैदा होती है, कफ़ का नाश करता है, न्तु कठिनता से हज़म होता है।

पक्का केला—खाने में मधुर और रुचिकारक होता है। न का नाश करता है। यह कोमल और शीतल होता है। ।, दाह और रक्त-पित्त को शान्त करता है। प्रदर के रोग में यदा करता है। पथरी के रोग को दूर करता है। बल को ाता है। भोजन से पहले खा लेने से हानि करता है।

पक्का केला—बल को बढ़ाता है। कपेला और मधुर होता वीर्य की वृद्धि करता है। इससे शरीर की कान्ति बढ़ती खाने में स्वादिष्ट होता है। शरीर में मांस बढ़ता है। कफ़ उत्पन्न करता है। पित्त-रक्त को दूर करता है। प्रमेह के में फ़ायदा करता है। क्षुधा और नेत्र के रोगों को दूर ता है।

## उपयोग—

पागल कुत्ते के काटने पर—जंगल के पके हुए केलों के खाने और उनको पीसकर काटे हुए पर लगाने से बड़ा होता है। कुत्ते के विष को दूर करने के लिए इन चीज़ों ड़ा गुन होता है।

प्रदर और धातु के रोग में—एक पका हुआ केला, आधा ा घी के साथ, सुबह-शाम आठ दिनों तक लगातार खाना हिए और यदि इससे सर्दी मालूम हो तो उसमें चार-पाँच शहद की भी मिला लेनी चाहिए।

होती है। पिश्ता रक्त को शुद्ध करता है। स्वाद को बढ़ाता है। पित्त को उत्पन्न करता है। कुछ दस्तावर होता है। कफ़ का नाश करता है। वात, गुल्म तथा त्रिदोष को दूर करता है।

### उपयोग—

पुष्टई के लिए—शरीर को पुष्ट करने के लिए पिश्ता बड़ा उपयोगी होता है। गर्म होने के कारण इसका उपयोग जाड़े के दिनों में अधिक किया जाता है। पिश्ता जहाँ पर नहीं होता, वहाँ पर यह बहुत तेज़ बिकता है। अमीर लोग सर्दी के लिए इसके द्वारा तरह-तरह की चीजें बनवाकर खाते हैं।

---

## शरीफ़ा

शरीफ़ा के वृक्ष भारतवर्ष में सर्वत्र पाये जाते हैं। इसको हिन्दी बोलने वाले सीताफल या सरीफ़ा कहते हैं। इसके पेड़ में चार-पाँच वर्ष के बाद फल आने लगते हैं।

### गुण—

शरीफ़ा—इसके खाने से तृप्ति होती है, रक्त बढ़ता है। खाने में स्वादिष्ट होता है। प्रकृति में अत्यन्त शीतल और हृदय के लिए हितकारी है। बल की वृद्धि करता है, माँस को बढ़ाता है। दाह को शान्त करता है। रक्त-पित्त और वात को शान्त करता है।

शरीफ़ा—यह मधुर और शीतल होता है, हृदय की बल-वृद्धि करता है। बल को बढ़ाता है और कफ़ उत्पन्न करता है। खाने में स्वादिष्ट तथा पुष्टकारक होता है। यह पित्त का नाश करता है।

### उपयोग—

जलन को शान्त करने के लिए—शरीर की जलन तथा दाह होने पर शरीफ़ा को रात में ओस में रख देना चाहिए और सवेरे उठकर उसे खा लेना चाहिए। इससे जलन और दाह शान्त हो जाती है।

सिर में जुएँ पड़ जाने पर—शरीफ़े के बीजों को बारीक पीसकर सिर में लगाना चाहिए और रात को सोते समय एक मोटा कपड़ा सिर में कसकर बाँधकर सोने से, सिर के जुएँ सब मर जाते हैं। इसका प्रयोग करते समय इस बात का ध्यान रखना चाहिए कि यह दवा आँखों में न लगने पावे, क्योंकि यह आँखों को नुकसान पहुँचाती है।

शरीफ़ा अधिकतर खाने के ही काम में आता है। उससे स्वास्थ्य और बल की वृद्धि होती है, परन्तु इसके अतिरिक्त उसका और कोई अधिक उपयोग नहीं होता।

---

## अनन्नास

अनन्नास का पेड़ प्रायः खेतों की मेड़ों तथा सड़कों के किनारे पैदा होता है। इसके पेड़ में यह बात होती है कि फल इसके बीच हिस्से में लगते हैं अनन्नास का रंग कुछ पीला और लाल रंग का होता है।

अनन्नास खाने में बहुत स्वादिष्ट होता है, खाली खाने के सिवा इसका मुरब्बा भी बनाया जाता है। यह खाने में अत्यन्त रुचिकारक और लाभ पहुँचाने वाला होता है। अनन्नास के बीच का हिस्सा खाने के योग्य नहीं होता। इसलिये इसको खाते समय, निकालकर फेंक देना चाहिए और यदि भूल से,

कभी कोई उसे खा जाय, तो उसके बाद, तुरन्त प्याज दही और शक्कर मिलाकर खा लेना चाहिए। उपवास के दिन अनन्नास का खाना मना है।

जिन स्त्रियों के पेट में गर्भ होता है, उनको अनन्नास कभी न खाना चाहिए, जिनको यह बात मालूम नहीं होती और धोखे से इसको खा लेती हैं, उनको कभी-कभी इससे बड़ी क्षति पहुँचती है। इसलिए उनको यह जानना और इसका परहेज़ करना बहुत आवश्यक है। अन्यथा हानि ही होती है।

गुण—

कच्चा अनन्नास—खाने में रुचिकारक होता है। हृदय को लाभ पहुँचाता है। यह भारी कफ़-पित्त उत्पन्न करने वाला होता है। इसके खाने से श्रम और कृमि का नाश होता है।

पक्का अनन्नास—खाने में स्वादिष्ट किन्तु पित्त पैदा करता है। यह रस-विकार तथा आतप-विकार को दूर करता है

उपयोग—

अजीर्ण होने पर—पहले अनन्नास को लेकर उसमें फाँकें कर देनी चाहिए। उसके बाद, काली मिर्च और सेंधा नमक पीसकर उसमें छिड़क देना चाहिए और फिर आग पर थोड़ा सा भुल-भुलाकर उसे खा लेना चाहिए। इससे अजीर्ण तुरन्त दूर होता है।

कृमि पर—अनन्नास खाने से बड़ा लाभ होता है और इससे उसका नाश भी होता है। कृमि के लिए यह बड़ा उपयोगी है।

पेट में बाल चला जाने पर—धोखे में जब कोई बाल खा जाता है अथवा वह पेट में चला जाता है तो उससे बड़ी

तकलीफ़ होती है। ऐसी अवस्था में अनन्नास खाने से फायदा होता है और उसके खा जाने से जो पीड़ा उत्पन्न होती है, वह अच्छी हो जाती है।

---

## फालसा

फालसे के पेड़ बगीचों के साथ हुआ करते हैं। फालसा, साधारणतया सभी जगह होता है किन्तु उत्तरी हिन्दुस्तान में इसकी पैदावार अधिक होती है इसका फल पीपल के फल के समान बहुत छोटा होता है। फालसा खाने में मीठा होता है।

फालसा खाने में स्वादिष्ट होता है, कच्चा और पक्का दोनों तरह से फालसा काम में लाया जाता है। इसकी प्रकृति शीतल होती है, इसलिए इसका शर्बत बनाकर गर्मी के दिनों में पिया जाता है। ग्रीष्मकाल में जहाँ पर अधिक गर्मी पड़ती है, वहाँ पर फालसे का शर्बत पीने की बहुत रिवाज पाई जाती है और गर्मी को शान्त करने के लिए, फालसे का शर्बत बड़ा लाभकारी तथा शरीर को ठंढा रखने वाला होता है।

### गुण—

कच्चा फालसा—कड़ुवा और खट्टा होता है, कफ़ का नाश करता है, वात को मिटाता है और पित्त उत्पन्न करता है। खाने में कषेला किन्तु हलका होता है। उसकी प्रकृति खट्टी होने के साथ-साथ कुछ उष्ण होती है।

पक्का फालसा—खाने में मधुर और रुचिपूर्ण होता है। पित्त का नाश करता है, प्रकृति में शीतल और पुष्टकारक होता है। हृदय को लाभ पहुँचाता है। तृषा, पित्त और दाह को

मिटाता है। रुधिर के विकारों को शुद्ध करता है। ज्वर, क्षय और वात का नाश करता है। इसके खाने से वीर्य की वृद्धि होती है। पचने में मधुर होता है।

## उपयोग—

पित्त के विकार और हृदय के रोगों पर—पके हुए फालसों का रस निकालकर थोड़े-से पानी में मिला लेना चाहिए और उसमें थोड़ी-सी सोंठ पीसकर, शक्कर और सोंठ को उस पानी में मिले हुए रस के साथ मिलाकर पिलाना चाहिए। इससे लाभ होता है।

जलन को शान्त करने के लिए—पके हुए फालसों को शक्कर के साथ खाने से तुरन्त लाभ होता है और शरीर की जलन शान्त हो जाती है।

फालसे का मुरब्बा—पहले पानी को गर्म करके आधा सेर पके फालसों को उसमें भिगो देना चाहिये। जब फालसे गल जायँ तो उनको ठंढे पानी से धो डालना चाहिए। फिर एक छटाक बूरा और पाव-भर पानी उसमें डालकर फालसों को फिर उबालना चाहिए। एक उबाल आ जाने पर उनको पानी से निकालकर शक्कर की चाशनी में छोड़ देना चाहिए और ऊपर से केवड़ा डाल देना चाहिए।

फालसे का शर्बत—फालसों को लेकर, पहले उन्हें मसलकर उनका रस निकाल लेना चाहिये। फिर उस रस में शक्कर छोड़कर आग में चढ़ा देना चाहिये और उनकी चाशनी बना लेना चाहिए। यही चाशनी फालसे की शर्बत होगी। यह शर्बत शरीर को ठंढक पहुँचाने के लिए बड़ा उपयोगी होता है और कितनी ही बीमारियों में काम आता है। सुजाक में

यह शर्बत फायदा करता है। पेशाब की जलन को मिटाता है। दिल और दिमाग़ को ताक़त पहुँचाता है और तर रखता है।

---

## कमरख

कमरख के पेड़ तो साधारणतया सभी स्थानों में होते हैं। कोंकण प्रान्त में कमरख बहुत होता है। इसके पेड़ में विशेषता है कि वह सदा हरा-भरा रहता है और हमेशा उसमें फल लगते रहते हैं। उसमें फल आने के लिए कोई एक मौसिम नहीं होता।

कमरख खाने के काम में आता है, उसका स्वाद खट्टा होता है। कच्चा होने पर इसका रंग बिलकुल हरा होता है परन्तु पक जाने पर उसमें पर कुछ पीलापन आ जाता है। पके कमरख यों ही खाये जाते हैं परन्तु खट्टे होने के कारण ये अधिक नहीं खाये जा सकते। कमरख के मुरब्बे, अचार और चटनी आदि खाने की कितनी ही चीज़ें बनाई जाती हैं।

कच्चा कमरख बहुत खट्टा होता है। पक जाने पर उसकी खटाई में वह तीक्ष्णता नहीं रहती। पका हुआ कमरख ज़ीरा भूनकर तथा काली मिर्च के साथ पीसकर और शकर मिला कर खाने से बड़ा स्वादिष्ठ हो जाता है और किसी प्रकार की विशेष हानि भी नहीं करता। कमरख पकने पर बड़ा सुन्दर हो जाता है और उसके खाने से कफ़ का नाश होता है।

### गुण

कच्चे कमरख—खट्टे किन्तु कुछ उष्ण होते हैं, वात का नाश करते हैं और पित्त उत्पन्न करते हैं।

पके हुए कमरख—खाने में मधुर और खट्टे होते हैं। इनके खाने से बल उत्पन्न होता है। शरीर पुष्ट होता है और रुचि बढ़ती है।

## उपयोग

कमरख का मुरब्बा—एक सेर कमरख को लेकर बाँस की पतली तीलियों से छेद डालना चाहिये और उसके बाद उनको चूने के पानी में डाल देना चाहिये। कुछ समय के पश्चात् उनको निकाल कर दूसरे पानी में आग में चढ़ा कर जोश देना चाहिये। इसके बाद उतार कर शक्कर की चाशनी बना कर, उसी में कमरख डाल देने चाहिये। जब चाशनी गाढ़ी हो जाय तो उनको उतार लेना चाहिये। यह मुरब्बा खाने में बड़ा स्वादिष्ठ और रुचिकारक होता है।

कमरख का अचार—कमरख लेकर उनके टुकड़े-टुकड़े कर डालना चाहिये। इसके बाद, नमक, मिर्च, ज़ीरा, हल्दी, काली मिर्च, इलायची और लौंग पीसकर एक मिट्टी के बरतन में कमरख डाल देना चाहिये और उन पर मसाला पिसा हुआ छोड़ कर मिला देना चाहिये। इसके बाद उस बरतन में तेल छोड़ कर रख देना चाहिए। कमरख के टुकड़ों में मसाला और तेल प्रवेश हो जानेपर वे खाने के योग्य हो जाते हैं। कुछ लोग बिना तेल के भी कमरख का अचार बनाते हैं।

कमरख की चटनी—कमरख में काली मिर्च, ज़ीरा, पुदीना, लौंग, इलायची और काला नमक मिला कर पीस डालते हैं। उसके पीस चुकने पर किसी पत्थर की कटोरी आदि में उठा कर उसमें थोड़ी-सी शक्कर मिला देते हैं। इस प्रकार यह खट-मिट्ठी चटनी बड़ी स्वादिष्ठ बन जाती है।

कमरख की अनेक प्रकार की चीज़ें खाने की बनाई जाती हैं, उसका मुरब्बा, अचार, चटनी अथवा खट्टी खटाई, मीठी खटाई, आदि बनाई जाती हैं। ये चीज़ें खाने में बड़ी रुचिकर, स्वादिष्ठ तथा गुण वाली होती हैं। इनसे भूख बढ़ती है, खाने में स्वाद आ जाता है और भोजन में रुचि उत्पन्न होती है।

---

# अञ्जीर

अंजीर गर्म देशों में अधिक पैदा होता है। तुर्किस्तान, अरब, ईरान ग्रीस और अफ्रीका के दक्षिण भाग में अंजीर बहुत पैदा होता है। हमारे यहाँ बाजारों में जो अंजीर मिलता है, वह प्रायः अरब से आता है।

अंजीर खाने में अधिक स्वादिष्ठ नहीं होता, किन्तु लाभ के लिए बड़ा उपयोगी होता है। कच्चे अंजीर की तरकारी बनाई जाती है और पक्के अञ्जीर का मुरब्बा बनता है। शरीर में रक्त बढ़ने के लिए बड़ा उत्तम मेवा है। जो लोग शरीर से निर्बल होते हैं अथवा किसी बीमारी अथवा किसी संयोग के कारण शारीरिक शक्ति में निर्बल हो जाते हैं, वे लोग नित्य प्रातःकाल इसका सेवन करते हैं।

## गुण—

अञ्जीर—अत्यन्त शीतल और तत्काल रक्त-पित्त का नाश करता है। पित्त की समस्त बीमारियों में तथा शिर की पीड़ा में बहुत लाभ पहुँचाता है। नाक से गिरते हुये रुधिर को तुरंत बन्द कर देता है।

अञ्जीर—भारी और शीतल होता है, खाने में मधुर तथा वात का नाश करता है। रक्त-पित्त का दमन करता है। रुचि को बढ़ाता है। स्वाद को पैदा करता है। पाचक होता है किन्तु श्लेष्म तथा आमवात उत्पन्न करता है।

उपयोग—

शरीर से गर्मी के निकालने तथा रक्त की वृद्धि के लिये—रात के समय पके हुए अञ्जीरों को छीलकर दो प्यालियों में बराबर-बराबर रख दे और दोनों प्यालियों में बराबर-बराबर शक्कर डाल दे। इनको ओस में रखा रहने दे और प्रातःकाल उनका सेवन करे, ऐसा करने से पन्द्रह दिनों में ही बहुत लाभ होता है।

पुष्टि के लिये—सूखे हुये अञ्जीर के टुकड़ों को और छिले हुए बादामों को आग चढ़ाकर उबाल लेना चाहिए। उसके पश्चात् उसको सुखा कर दानेदार शक्कर, अधपिसी इलायची, केशर, चिरौंजी, पिश्ता और बादाम बराबर-बराबर लेकर आठ दिनों तक गाय के घी में डाल रखना चाहिये। इसके बाद नित्य प्रातःकाल दो तोला तक का सेवन करे। छोटे बालकों की निर्बलता दूर करने के लिए यह बड़ी उपयोगी चीज़ है।

गले और जीभ की सूजन पर—सूखे हुए अञ्जीर लेकर उन का पानी के साथ पहले काढ़ा बना लेना चाहिए उसके बाद उसका लेप करने से गले और जीभ की सूजन का नाश होता है।

पुल्टिस—ताज़े अञ्जीर कूट कर और पानी के साथ उनको पीस लेना चाहिये, इसके बाद उसको कुछ गर्म करके फोड़ा आदि में बाँधने पर बहुत जल्दी आराम होता है।

———

# जामुन

जामुन का वृक्ष बहुत बड़ा होता है। जिन बगीचों में आम के पेड़ होते हैं, वहाँ जामुन के वृक्ष भी होते हैं। जामुन और आम लगभग एक ही मौसम में फलते हैं और बरसात शुरू होने पर दोनों एक ही साथ पकते भी हैं।

जामुन जब कच्ची होती है, तो उसका रंग हरा होता है, और वह जब थोड़ी बहुत पकने लगती है, तो उसका रंग लाल हो जाता है। इसके बाद जितनी ही वह पकती जाती है, उतना ही उसमें श्याम वर्ण आता जाता है। बिलकुल पक जाने पर जामुन कोयले की भाँति काली हो जाती है।

कच्ची जामुन खाने के काम में नहीं आती। जब वह थोड़ी-थोड़ी पकने लगती है और उसका वर्ण लाल हो जाता है, उसी समय से लोग उसका खाना आरम्भ कर देते हैं। परन्तु इस अवस्था में जामुन के खाने का कोई अधिक अच्छा स्वाद नहीं होता। उसमें उसका गूदा तो खाने के लायक मुलायम हो जा जाता है, किन्तु वह खाने में बहुत खट्टी होती है। पूर्ण रूप से पक जाने पर जामुन खाने में बड़ी स्वादिष्ठ और मधुर मालूम होती है।

पकी हुई जामुन खाने के काम में आती है। जामुन की फसल में छोटे और बड़े सभी लोग उसे खाते हैं। निर्बल और सबल अपनी इच्छानुसार उसका प्रयोग करते हैं। जामुन का यह गुण है कि वह किसी को नुक़सान नहीं पहुँचाती। जामुन को नमक और काली मिर्च के साथ खाने से उसका स्वाद बढ़ जाता है और इसके अतिरिक्त जामुन का पौष्टिक गुण भी अधिक हो जाता।

## गुण–

जामुन का फल—यह खाने में मधुर और शीतल होता है। रुचि को बढ़ाता है। मल को रोकता है। वात को बढ़ाता है। कफ़ और पित्त का नाश करता है। यह भारी और कषेला होता है। खाने में अत्यन्त स्वादिष्ठ होता है।

बड़ी और अच्छी जामुन—खाने में मधुर और कुछ गरम होती है। इससे गले की आवाज़ शुद्ध और तेज़ होती है। खाने में रुचि कारक होती है। मल का स्तम्भ करती है। खाँसी और श्वास को फ़ायदा करती है। श्रम, अतिसार और कफ़ को मिटाती है।

छोटी जामुन—यह हृदय को लाभ पहुँचाती है। खाने में मधुर होती है। वीर्य को बढ़ाती है। शरीर को पुष्ट करती है। हृदय के रोगों और कंठ की बीमारियों को दूर करती है। मल को रोकती है। कफ और पित्त का नाश करती है।

## उपयोग–

पित्त पर—एक तोला जामुन का रस लेकर उस में एक तोला गुड़ मिला देना चाहिये और उसको आग पर गरम होने के लिये रख देना चाहिये। जब उसमें भाफ उठे तो उसको मुँह में लेना चाहिये। भाफ के पेट में जाने से बड़ी जल्दी फायदा होता है और पित्त शान्त हो जाता है।

गर्भिणी के अतीसार पर—जामुन के फल खिलाने से बहुत लाभ होता है। जामुन की फसल न होने पर जामुन और आम की छाल के साथ धान और जौ का एक-एक तोला उस में डालकर काढ़ा बनाना चाहिये और उसके तैयार होने पर उसको खिलाना चाहिए। इससे तुरन्त फ़ायदा होता है।

प्रमेह पर—किसी प्रकार प्रमेह को बीमारी में और विशेष कर मधुमेह की अवस्था में लगातार पन्द्रह दिनों तक जामुन के फल खाने से बहुत लाभ होता है। यदि जामुन की फसल न हो तो सूखे हुए जामुन के फलों का दो तोला चूर्ण नित्य पानी के साथ सेवन करने से लाभ होता है।

पेट में बाल या लोहे के अंश चले जाने पर—ऐसी अवस्था में बाल खाजाने वाले को बड़ा कष्ट होता है। किन्तु यदि जामुन खाने को मिल जायँ तो उसका कष्ट दूर हो जाता है।

जामुन का सिरका—यह पेट के अनेक रोगों को फ़ायदा पहुँचता है। विशेषकर गुल्म, अतिसार, विशूचिका के लिए यह बहुत उपयोगी चीज़ है। वैद्यक में इसको पेट की पीड़ा के लिए रामबाण लिखा है। इसके तैय्यार करने की विधि इस प्रकार है—

बहुत-सी पकी हुई जामुन लेकर उनको हाथ से ख़ूब मल डालना चाहिए और एक साफ़ तथा महीन कपड़ा लेकर किसी पत्थर के बर्तन में छान लेना चाहिए और इस छने हुए रस को साफ़ बोतल में भरकर रख देना चाहिए। कुछ दिनों में, जब इसमें खट्टापन आ जाता है तो सिरका तैयार हो जाता है।

पेट की पीड़ा में—पक्की जामुन के रस का शरबत बनाकर पीने से पेट की पीड़ा का तुरन्त नाश होता है।

---

## लसोड़ा

कुछ लोग इसको लभेर भी कहते हैं। आम, इमली, और जामुन की भाँति लसोड़े का पेड़ भी बहुत बड़ा होता है। इसका फल बहुत छोटा होता है। लसोड़े की दो क़िस्में होती हैं। छोटा और बड़ा लसोड़ा। छोटे लसोड़े का पेड़ भी छोटा होता

है और फल भी। इसी भाँति बड़े लसोड़े का वृक्ष भी बड़ा होता है और फल भी।

## उपयोग—

पुष्टई के लिए—लसोड़े का फल शरीर को पुष्ट करने के लिए बहुत प्रसिद्ध है। जो लोग उसके इस गुण की उपेक्षा करते हैं। वे गलती करते हैं। शरीर को पुष्ट और स्वस्थ बनाने के लिए निम्नलिखित उसका उपयोग किया जाता है—

लसोड़े के फलों को लेकर सुखा डालना चाहिए और सूख जाने पर उसको कूटकर चूर्ण कर लेना चाहिए। इसके बाद, शक्कर की चाशनी बनाकर इसको उसी में छोड़ देना चाहिए और लड्डू बाँध लेना चाहिए।

लसोड़े की तरकारी—कच्चे लसोड़े के फलों को लेकर पानी के साथ उबाल डालना चाहिए। फिर उनकी गुठली निकालकर गूदा अलग कर लेना चाहिये और बटलोही या कड़ाही में थोड़ा-सा घी या तेल छोड़कर, ज़रा-सा हींग या ज़ीरा उसमें छोड़ देना चाहिए, और उसकी महक उठने पर, उस लसोड़े को उसमें छोड़ देना चाहिए और साथ ही हल्दी, धनिया, नमक, मिर्च पीसकर उसमें छोड़ देना चाहिए और भून लेना चाहिए। बस तैयार हो जाने पर उसे उतार लेना चाहिए।

लसोड़े का अचार—लसोड़े के कच्चे फलों को एक सेर लेकर, चार सेर पानी में डालकर उनको धूप में रख देना चाहिए और दस-ग्यारह दिनों के बाद, जब उसमें खटाई आ जाय तब पानी में उसको धो डालना चाहिए इसके बाद, उसको किसी बर्तन में भरकर एक छटाक राई, दो तोला हल्दी, तीन छटाक नमक को पीसकर उसमें मिला देना

चाहिए। फिर उसमें तेल डालकर उसे ढककर रख देना चाहिए। पाँच-छः दिनों के बाद अचार तैयार हो जायगा। यह खाने में बड़ा स्वादिष्ठ और रुचिकारक होता है।

---

## काजू

काजू अफ्रिका और हिन्दुस्तान में पैदा होता है। अपने देश में मलाबार, गोआंतक और कर्नाटक आदि स्थानों में इसके वृक्ष होते हैं। इसके पेड़ प्रायः जंगल और पहाड़ों में अधिक होते हैं। काजू दो प्रकार का होता है, काला और सफ़ेद।

काजू का फल कोमल होता है और उसके आगे उसमें बीज होते हैं। काजू खाने में स्वादिष्ठ होता है परन्तु अधिक खाने से हानि करता है। इसके सूखे फल खाये जाते हैं और उसके सूखे बीजों को शक्कर के पाग में मिलाकर मिठाइयाँ तथा अन्यान्य खाने की चीजें बनाई जाती हैं। इसके बीजों का तेल निकाला जाता है जो अन्यान्य उपयोग के सिवा नावों के नीचे के भाग में लगाया जाता है जिससे उसकी लकड़ी पर पानी का कोई प्रभाव नहीं होता।

### गुण—

काजू—खाने में कषैला किन्तु मधुर होता है। कुछ हलका और गर्म होता है। धातु को बढ़ाता है। वात-कफ़ को दूर करता है। गुल्म तथा उदर के रोगों में फायदा करता है। ज्वर, कृमि तथा व्रण में उपयोगी है। मन्दाग्नि का नाश करता है। कुष्ठ और संग्रहणी, ववासीर आदि रोगों को अवश्य दूर करता है।

उपयोग—

पैर की कमज़ोरी में—काजू के बीजों को दूध के साथ पीस कर लेप करने से बड़ा लाभ होता है और कमज़ोरी दूर हो जाती है।

बद को फोड़ने लिए—काजू की कच्ची गरी और तीवर के फल को ठंडे पानी में पीसकर लेप करना चाहिए। इससे बद जल्दी से पक कर फूट जाती है।

## सेव और नास्पाती

सेव और नास्पाती, दो मुख़्तलिफ फल हैं। ये फल, ठंडे देशों में अधिक पैदा होते हैं। अपने देश में, काश्मीर में, विलोचिस्तान में इसके वृक्ष पाये जाते हैं। परन्तु काश्मीर के सेव और नास्पाती अच्छी होती हैं।

गुण—

सेव—यह खाने में बड़ा मधुर होता है, बात और पित्त का नाश करता है। शरीर को पुष्ट करता है। कफ़ को बढ़ाता है। इसकी प्रकृति भारी और शीतल होती है। इसके खाने से रुचि बढ़ती है और शुक्र की वृद्धि होती है।

नास्पाती—यह खाने में बड़ी अच्छी होती है, स्वाद में मीठी होती है और धातु की वृद्धि करती है। खाने में रुचि उत्पन्न करती है। यह अम्लकारक और बात-नाशक होती है और त्रिदोष को शान्त करती है।

उपयोग—

सेव का मुरब्बा—एक सेर पके सेव लेकर पहले उनको टुकड़े-टुकड़े कर डालना चाहिए और फिर उनको कांटे से

छेद डालना चाहिए। इसके बाद एक सेर बूरे की शक्कर में उबालकर किसी बरतन में भरकर रख देना चाहिए और उसका मुँह बन्द कर देना चाहिए। तीसरे दिन बूरे की चाशनी बनाकर उसमें उनको डाल देना चाहिये और ऊपर से केवड़ा छिड़क देना चाहिए। यह मुरब्बा खाने में बड़ा स्वादिष्ट होता है और हृदय तथा मस्तिष्क को बलवान करता है।

---

## कैथा

भारतवर्ष में कैथा का पेड़ भी सभी जगह पाया जाता है। परन्तु दक्षिण तथा गुजरात की ओर यह बहुत अधिक होता है। कैथे का फल, जिसको लोग कैथ या कैथा कहते हैं, बेल की बराबर होता है और कोई-कोई तो उससे भी बड़े होते हैं। इसका छिलका मोटा और बहुत सख़्त होता है।

कैथा खाने के काम में आता है। इसका कच्चा फल खटाई में बहुत तीक्ष्ण होता है और खाने में हानिकारक भी होता है। छोटे लड़कों तथा निर्बल स्वास्थ्य के आदमियों को कच्चा कैथा खाने से खाँसी आने लगती है। अधपका कैथा की चटनी बनाई जाती है। जब कैथा भलीभाँति पक जाता है तो उसकी खटाई की तीक्ष्णता दूर हो जाती है। उसे लोग सूखा भी खाते हैं और कुछ लोग नमक पीस कर, कैथे के साथ खाते हैं। पके कैथे की चटनी बनती है और उसका मुरब्बा भी बनाया जाता है।

### गुण—

कच्चा कैथा—अत्यन्त खट्टा होता है, कण्ठ का नाश करता है, विष को दूर करता है। मल को रोकता है। वात को

बढ़ाता है। इसकी प्रकृति अम्लपूर्ण, कषेली, और सुगंधयुक्त होती है।

पके कैथे—खाने में रुचिकर और खट्टे होते हैं, फीके और ग्राही होते हैं। कण्ठ का शोधन करते हैं। शीतल और दुर्जर होते हैं। श्वास और क्षय रोग को मिटाते हैं। वायु और रक्त-रोग में लाभ करते हैं। कैथा तृपा और त्रिदोष का नाश करता है। हिचकी और ग्लानि को मिटाता है।

कैथे के बीज—हृदरोग, मस्तक-शूल, विष और विसर्प का नाश करते हैं।

कैथे के बीजों का तेल—इन बीजों का तेल निकाला जाता है, जो फीका, ग्राही और मधुर होता है। पित्त और कफ़ में फायदा करता है। हिचकी और क़ै को मिटाता है। चूहे के विष का नाश करता है।

## उपयोग—

पित्त की अधिकता पर—पित्त के अधिक बढ़ जाने पर पके कैथे का गूदा, शक्कर में मिलाकर खाना चाहिए, इससे बहुत लाभ होता है।

चूहे का विष दूर करने के लिए—कैथे के बीजों का तेल लगाने से बहुत शीघ्र फायदा होता है।

हिचकी और श्वास के रोग पर—कैथे का रस शहद और पीपल के साथ खिलाने से तुरन्त लाभ होता है।

अजीर्ण हो जाने पर—कैथे के गूदे में सोंठ, कालीमिर्च, और पीपल का चूर्ण, शहद और शक्कर के साथ मिलाकर पीने से अजीर्ण दूर हो जाता है।

वैद्यक में कैथे का, दवाओं में बहुत जगह प्रयोग किया जाता है। वैद्यक में कच्चे कैथे को दस्तों और पेट के दर्द के

लिए तथा पक्के कैंथे को गले की सूजन के लिए अत्यन्त उपयोगी माना गया है। यूनानी में भी, इसके फलों को शीतल, पाचक और गले की सूजन के लिए बहुत मुफीद कहा गया है। इसके गूदे का शरबत पीने से किसी प्रकार की भी अरुचि क्यों न हो, तुरन्त दूर होती है।

---

## बेर

भारतवर्ष में बेर के पेड़ सभी जगह होते हैं। उसकी बहुत सी जातियाँ होती हैं। उनमें जङ्गली बेर, झरबेरी और पँबदी बेर प्रसिद्ध हैं। सभी प्रकार के बेर खाने के काम में आते हैं। जंगलों में होने वाले जंगली बेर और झरबेरी बहुत छोटे बेर होते हैं। उनमें गदे का अंश बहुत थोड़ा निकलता है। पँबदी बेर बहुत बड़ा और खाने में स्वादिष्ठ तथा मीठा होता है।

### गुण—

साधारण कच्चे बेर—पित्त और कफ़ को बढ़ाते हैं। खाने में काफ़ी खट्टे और कषैले होते हैं।

पका बेर—पित्त और वात का नाश करता है। खाने में स्निग्ध और मधुर होता है। कुछ दस्तावर भी होता है। परिश्रम को दूर करता है। वमन का निवारण करता है। बल को बढ़ाता है। तृषा का नाश करता है। खाने में रुचिकर होता है रक्त-दोष और अतिसार के लिए लाभकारी है।

छोटा बेर—खाने में मधुर और खट्टा होता है। किन्तु पक जाने पर वही बेर स्निग्ध और रुचिकर होता है। कीड़ों को उत्पन्न करता है। किसी प्रकार पित्त और जलन तथा वात का नाश करता है।

बेर का गूदा—खाने में मधुर होता है, बल को बढ़ाता है, खाँसी श्वास, को शान्त करता है। तृषा और वायु को मिटाता है। कै, जलन तथा पित्त के लिए लाभकारी है।

---

## खिन्नी

कुछ लोग खिन्नी को खिरनी भी करते हैं। इसके वृक्ष गुजरात की ओर बहुत होते हैं। नीम के फलों की भाँति इसके फल छोटे-छोटे होते हैं। खिन्नी खाने में बहुत मीठी होती है और उसमें दूध भी होता है। इसकी प्रकृति गर्म होती है।

खिन्नी खाने के काम में आती है, यह खाने में मधुर और शीतल होती है। इसके पक जाने पर उसका स्वाद खट्टा हो जाता है। यह शरीर के लिए पौष्टिक भी होती है।

### गुण—

खिन्नी—शीतल और स्निग्ध होती है। इसके खाने से शरीर में बल की वृद्धि होती है। यह तृषा को मिटाती है। मूर्छा को शान्त करती है। मद और भ्रान्ति का नाश करती है और क्षय तथा त्रिदोष को दूर करती है।

खिन्नी—यह खाने में मीठी होती है, पित्त का नाश करती है। भारी और तृप्तिकारक होती है। शरीर में वीर्य की उत्पत्ति करती है। स्वास्थ्य और शक्ति बढ़ाती है। हृदय को शक्ति देती है। प्रमेह रोग में लाभ करती है।

खिन्नी—यह मधुर और कषैली होती है। इसकी प्रकृति शीतल, और स्निग्ध होती है। खाने में स्वादिष्ठ और रुचिकारक होती है। मल को अवरुद्ध करती है। वीर्य को बढ़ाती है।

शरीर को पुष्ट करती है। मांस बढ़ाती है। त्रिदोष को नाश करती है। तृषा, दाह और रक्त-पित्त को शान्त करती है।

---

## करौंदा

करौंदे का वृक्ष पहाड़ी स्थानों में अधिक पाया जाता है। इसके फल छोटे-छोटे और गोल होते हैं। कच्चे होने पर उनका रंग हरा होता है किन्तु पक जाने पर उनका रंग काला हो जाता है।

करौंदे का फल खाने के काम में आता है। कच्चे करौंदे का अचार बहुत अच्छा होता है और स्वास्थ्य के लिए भी उपयोगी होता है। शहरों के बगीचे में जो करौंदे के पेड़ होते हैं, वे प्रायः विलायती होते हैं जो वहाँ के बीजों को बोकर पैदा किया जाता है। इसका फल, अपने देश के करौंदों की अपेक्षा अधिक बड़ा होता है और देखने में भी सुन्दर होता है। इस पर कुछ लालिमा होती है। अचार और चटनी के लिए यह अधिक पसन्द किया जाता है। छोटे और बड़े के लिहाज़ से करौंदे की दो जातियाँ होती है, छोटे को करौंदी और बड़े को करौंदा कहते हैं।

### गुण—

करौंदे के कच्चे फल—खाने में खट्टे और भारी होते हैं। तृषा का नाश करते हैं। गर्म और रुचिकारक होते हैं। रक्त-पित्त और कफ को बढ़ाते हैं।

पक्के फल—खाने में मधुर और रुचिकारक होते हैं। यह हलके और पाचक होते हैं। प्यास को शान्त करते हैं। पित्त और वात का शमन करते हैं।

दोनों प्रकार के कच्चे करौंदे—स्वाद में कडुवे होते हैं, ये अग्नि को उद्दीप्त करते हैं। भारी और गर्म होते हैं। पित्त को बढ़ाते हैं। मल को रोकते हैं। खट्टे और रुचिकारक होते हैं। रक्त पित्त पैदा करते हैं। कफ़ उत्पन्न करते हैं। एवम् तृषा को शान्त करते हैं।

दोनों प्रकार के पक्के करौंदे—मधुर और रुचिकारी होते हैं। ये हलके, शीतल तथा खाने में उपयोगी होते हैं। पित्त और त्रिदोष का नाश करते हैं। वात को मिटाते हैं।

सूखे करौंदे का गुण पक्के करौंदे के समान होता है।

---

## हरफारेवड़ी

हरफारेवड़ी का वृत्त साधारण होता है। अंगूर की भाँति इसके पेड़ में फलों के गुच्छे लगते हैं, इसके फलों का अचार बहुत बढ़िया बनाया जाता है। इसका फल खाने में खट्टा होता है और कषेला होने के साथ-साथ सुगन्धदार होता है।

### गुण—

हरफारेवड़ी—यह रुधिर के विकारों को नाश करने में बड़ा उपयोगी होता है। बवासीर को शान्त करता है। कफ़ और पित्त का नाश करता है। यह भारी और विशद होने के साथ ही रोचक होता है। यह खाने में रूखा, स्वादिष्ट किन्तु कषेला होता है।

हरफारेवड़ी—यह कफ़ और पित्त का नाश करता है। किञ्चित् कडुवा होता है। रुचि को बढ़ाता है। हृदय को लाभ पहुँचाता है। यह सुगन्धित और विशद होता है।

हरफारेवड़ी—यह खाने में कपैला रुचिकारक होता है। इसका स्वाद खट्टा, प्रिय तथा कड़ुवा होता है। यह सूखी, विशद और सुगन्धित होता है। इससे वात की वृद्धि होती है। खाने में स्वादिष्ट होता है। कफ और पित्त का नाश करता है। मूत्राश्मरी और अर्शरोग को मिटाता है।

उपयोग—

शरीर पर पित्ती उछलने पर—हरफारेवड़ी के रस में घी तथा कालीमिर्च का चूर्ण मिलाकर और गर्म करके लेप करने से तुरन्त लाभ होता है और उसके द्वारा उत्पन्न हुआ कष्ट शीघ्र शान्त हो जाता है।

---

## बड़हल

बड़हल का पेड़ बड़ा होता है। कर्नाटक और गोमांतक प्रान्तों की ओर यह अधिक पैदा होता है। इसकी मिट्टी एक विशेष प्रकार की होती है, जिसके कारण यह सब जगह नहीं होता और यदि लगाया भी जाता है तो सूख जाता है।

बड़हल के वृक्ष में कातिक में फल आने आरम्भ हो जाते हैं। इसके फल खाये जाते हैं और विशेषकर अन्यान्य खट्टे फलों की भाँति, खटाई के लिए काम में लाये जाते हैं। पके हुए बड़हलों का रायता और अचार बनाया जाता है जो खाने में अत्यन्त स्वादिष्ट और लाभकारी होता है।

गुण—

कच्चा बड़हल—गर्म और भारी होता है। यह खाने में खट्टा और मधुर होता है किन्तु रुधिर के विकारों को उत्पन्न करता है। नेत्रों को नुकसान पहुँचाता है। वीर्य को हानि करता है। अग्नि को मन्द करता है।

पक्का बड़हल—खाने में मधुर किन्तु खट्टा होता है। वात और पित्त का नाश करता है। कफ़ उत्पन्न करता है। अग्नि को उद्दीप्त करता है। रुचि को बढ़ाता है। वीर्य की वृद्धि करता है।

बड़हल—भारी और विष्टम्भकारी होता है। यह खाने में स्वादिष्ट और खट्टा होता है। रक्त-पित्त उत्पन्न करता है। कफ़ को बढ़ाता है। वातका नाश करता है। शुक्र तथा अग्नि के लिए नुक़सान पहुँचता है।

वैद्यों और हकीमों ने बड़हल का रस, प्रसूता स्त्रियों के लिए उपयोगी और लाभकर प्रमाणित किया है।

---

## तेंदू का फल

तेंदू का पेड़ बहुत बड़ा होता है और उसमें आँवले के बराबर फल लगते हैं। ये फल खाने के काम में आते हैं। उत्तरी भारतवर्ष में उसको खाने के अतिरिक्त कितनी ही दवाओं की जगह काम में लाते हैं। तेंदू के फल के रस को गर्म करके वे लोग घाव पर लगाते हैं, जिससे घाव बहुत शीघ्र अच्छा होता है। ग़रीब आदमी उसके फलों को खाते हैं और उसके बीजों को सँभालकर रखते हैं। जब कभी किसी को अधिक दस्त लगते हैं, तो इसके बीजों को वे लोग काम में लाते हैं।

अंगरेज़ी डाक्टरों ने भी तेंदू के गुणों को बहुत उपयोगी और काम के योग्य माना है। इसके फलों को हाथ से मसल-कर रस को निचोड़ लेते हैं, उसके बाद उसको उबाल लेते हैं जिससे इसका सत् तैयार हो जाता है। इसका रंग शुद्ध भूरा मिश्रित लाल होता है। यह सत् पानी में डालते ही तुरन्त

